और बिलोचियोंकी सेना सहित फतहपुर पर चढ़ाई की और उसे हस्तगत कर लिया। चांदसिंहजीने यह समाचार सुन कर लाड़खानियों और अपने मामोंसे सैनिक सहायता ले कर फतहपुरके लिए प्रस्थान किया। सीकरसे बुधसिंहजी ससैन्य आ पहुंचे। फतहपुर पर आक्रमण करके कायमखानियोंके हाथसे वह छीन लिया गया। तदनन्तर फिर संवत १८३१में कायमखांनियोंने बादशाह शाहआलम (द्वितीयसे) मदद मांगी। उसने पीरूखां बिलोची और मित्रसेन अहीरको सेना दे कर शेखावाटी पर भेजा। राव देवीसिंहजी शेखावत सेना सहित जयपुरकी सैन्य सहायता प्राप्त कर मैदानमें आ गये। लड़ाई "मांडण" गांवमें हुई। लडाई होते-होते अन्तमें पीरूखां धराशायी हुआ और मित्रसेन भाग गया। अपने प्रमुखको भागा देख कर सेना भी पलायित हुई, इस तरह शेखावतोंने विजय पायी।

तत्पश्चात् संवत् १८३६में बादशाह शाह आलम द्वितीयने पुनः एक सेना कायमखानियोंकी सहायता-स्वरूप शेखावटी पर आक्रमण करनेके लिए भेजी। शेखावतोंके पक्षमें जयपुरपतिकी भेजी हुई एक सेना और ससैन्य अलवर नरेश प्रतापसिहजी आये। दोनों पक्षोंमें घमासान युद्ध हुआ। अन्तमें शाही सेनाकी पराजय हुई और उसका सेनापति निराश हो कर दिल्ली चला गया।

एक सेना फिर कायमखानियोंको सहायतार्थ दे कर संवत् १८३७में बादशाह शाह आलम द्वितीयने शेखावाटी पर भेजी। राव देवीसिंहजी शेखावतोंको एकत्रित कर "खाटू"के मैदानमें आ डटे। युद्ध आरम्भ हो गया। सहस्त्रों मनुष्य दोनों तरफ मारे गये, परन्तु किसी पक्षकी विजय नहीं हुई। दोनों तरफके योद्धा लडते-लडते बहुत अधिक थक चुके थे, निदान बादशाही सेना दिल्ली लौट गयी और शेखावत अपने स्थानोंको चले गये।

———

### (क) नवाबोंकी हैसियत।

तहपुर पर नवाबोंने संवत् १७८७ तक २७९ वर्ष राज्य किया। इतने कालमें १२ नवाब गद्दी पर बैठे, जिनमें प्रारम्भके ८ तो शक्तिशाली और सामर्थ्यशाली हुए और बादके ४ कमजोर। नवाब अलिफखां (फतहपुरका ७ वां नवाब) सर्वश्रेष्ठ नवाब हुआ।

इन नवाबोंकी हैसियत बहुत ऊंची थी। दिल्ली बादशाहोंके यहां भी ये नवाब ही कहलाए। दिल्ली दरबारमें नवाब ताजखां (२), नवाब अलिफखां और नवाब दौलतखां (२) बराबर जाते रहे। अपने समसामयिक सम्राटोंकी ओरसे इन्होंने अनेक लडाइयां वीरतापूर्वक लडीं और उनके लिए सम्मान पाया।

(ख) नवाबोंका राज्य विस्तार।

आजकी शेखावाटी नवाबोंके शासन-कालमें फतहपुरवाटी और झुंझुणवाटीक नामसे प्रसिद्ध रही है, बादमें परम प्रतापी राव शेखाजीके नामसे इसका नाम शेखावाटी पड़ गया।

इसका नवाबी शासन कालका भूमि विस्तार कितना था, इस सम्बन्धमें यथेच्छ जानकारी मुझे नहीं हुई, यद्यपि इस बारेमें मैंने काफी छानबीन भी की, पर जितना, इतिहासोंमें इस सम्बन्धका उल्लख मिलता है, उससे यह तो भली भांति अनुमान लगाया जा सकता है कि फतहपुर वाटी और झुंझुणूवाटीकी भूमि दूर तक विस्तृत थी जोधपुरमें सम्मिलित झाटोदकी पट्टीके ५७ गाव और बीकानरमें सम्मिलित फतहपुर पट्टीके १२० गाव * जिनमें रतनगढ़ और चूरू भी हैं, नवाबोंके शासनकालमें फतहपुरवाटीके ही अतर्गत थे।

---

# परिशिष्ट न० ४

क्यामखानी नवाबोंके बसाये हुए गाँव

१ फतहखाँने फतहपुर बसाया ( रासाके अनुसार स० १५०८में )।
२ मुहम्मदखाने जुका जाटकी सलाहसे झुंझणू बसाया ( विशेष आबाद किया )।
३ नवाब जलालखाँने जलालसर बसाया जो फतहपुरके दक्षिण ३ कोस पर है। इसन पशुपक्षीके लिए १२ कोस घेरेका बीहड़ रखा जो आज भी है।
४ नवाब दौलतखाँ (१) ने दौलताबाद गाँव बसाया जो फतहपुरका एक मोहल्ला है।
५ नाहरखाँने नाहरसर गाँव बसाये, ये फतहपुरके उत्तर दक्षिणमें ४ ४ कोस पर हैं।
६ फदनखाँने फदनपुरा गाँव बसाया जो फतहपुरके ३ कोस उत्तरमें है।
७ ताजखाँ (२)ने ताजसर गाँव बसाया जो शहरसे ३ कोस पर है।
८ अलिफखाँने अलिफसर गाँव बसाया जो फतहपुरसे दक्षिण पूर्वमें ५ कोस पर बेपय ग्रामके पास है।
९ दौलतखाँने दौलतपुरा गाँव बसाया जो वर्तमानमें बीकानेर राज्यमें है।
१० सरदारखाँने सरदारपुरा बसाया।
११ दीनदारखाँने दीनपुरा झुंझणूके रास्तेमें बसाया।

नवाबोंके लड़कोंके नामसे भी कई गाँव बसाये गये हैं।

---

* फतहपुर पट्टीके ये गाव राव लूणकरणने नवाब दौलतखा (१) से ले लिये थे। इस बारेमें अधिक जानकारीके लिए इसी पुस्तकके तीसरे खण्डमें "नवाब दौलतखा (१)" शीर्षकके अन्तर्गत देखिए।

१. ताहिरखाँके नामसे ताहिरपुरा।

२. रसीदके नामसे रसीदपुरा।

फतहपुर किला नवाबोंका स्मारक है ही। अन्य स्मारक इस प्रकार हैं –

१. नवाब फतेहखाँ (१) वीर सेनापति बहुगुनाको जालके पेडके नीचे दफनाया। वहाँ उनकी कब्र आज भी है, पासमें कुआ है, जिसको बोहगुणका कुआ कहते हैं।

२. दौलतखाँ (१की) कब्र किलेके नीचे दक्षिणमें आज भी हिन्दू मुसलमान दोनोंसे पूजित है।

३. नवाब अलीफखाँके दफन स्थान पर दौलतखाँने [1] मकबरा बनाया जो उल्लेखनीय व दर्शनीय-स्मारक फतेपुरसे पूर्वकी ओर है।

४. सं० १६७१में अलिफखाँके समय दौलतखाँकी देखरेखमें नागौरके शेख महमूदने बड़ी उल्लेखनीय [2] बावड़ी बनाई जो आश्चर्यजनक व दर्शनीय है।

५. सरदारखां (द्वितीयकी) रखेली तेलनका महल किलेमें आज भी तेलनके महलके नामसे प्रसिद्ध है।

६. जलालखांने बीहड १२ कोसकी रखी जिसमें पशु चरते हैं।

---

## परिशिष्ट न० ५

## क्यामखानी दीवानोंका वंश-वृक्ष

१. दीवान क्यामखाँ (सं० १४४१से ७५)

१. ताजखाँ, २ मुहम्मदखाँ, ३ कुतबखाँ, ४ इखतियारखाँ, ५ मोमनखाँ।

२. (सं० १४७७-१५०३)

१. फतिहखाँ, २ रूका, ३ फखरदी, ४ मोजन, ५ इकलीमखाँ. ६ पहाड़ा।

३. (१५०३-२१.)

१. जलालखाँ, २ हैबतसाह, ३ मुहमदसाह, ४ असदखाँ, ५ हरियासाह, ६ साह मनसूर ७ सेख सलह, ८ वलों, ९ संग्रामसूर, १० हेतम।

---

१ इसका परिचय व चित्र फतहपुर परिचयमें प्रकाशित है।

२ इसका परिचय व चित्र फतहपुर परिचयमें प्रकाशित है।

४ ( १५३१ ४६ )

१ दौलतखाँ, २ अहमदखाँ, ३ नूरखाँ ४ फरीदखाँ, ५ निजामखाँ, ६ पहाड़खाँ, ७ लाड़खाँ ८ दाउदखाँ, ९ अथन, १० महमदसाह ।

५ ( १५४६ ७० )

१ नौहरखाँ, २ होबनखाँ, ३ बाजिदखाँ ।

६ ( १५७० १६०२ )

१ फदनखाँ, २ बहादरखा, ३ दिलावरखाँ ।

७ ( १६०२ ९ )

१ ताजखा, २ पेरानखाँ, ३ दरियाखाँ ।

८ ( १६०९-२७ )

१ महम्मदखाँ, २ महमूदखाँ, ३ सेरखाँ, ४ जमालखाँ, ५ जलालखाँ, ६ मुजफ्फरखाँ, ७ हेबतखाँ, ८ हबीबखाँ ।

९ ( १६२७ ८३ )

१ दौलतखाँ, २ न्यामतखाँ, ३ सरीफखाँ, ४ जरीफखाँ, ५ फकीरखाँ ।

१० ( १६८३ १७१० )

१ ताहरखाँ, २ मीरखाँ, ३ असदखाँ ।

१ सरदारखाँ ।

११ ( स० १७१० ३७ )

फदनखाँ ( क्यामखाँ इसकी विद्यमानतामें बना) यह असमयमें स्वर्गवासी हो गया। इससे सरदारखाँने अपने भाई दीनदारखाँको राज्याधिकार दे दिया ।

फतहपुर परिचय ग्रन्थमें वंश वृक्ष दे दिया है, उसमें कुछ नामान्तर व अधिक नाम ये हैं–

१ क्यामखाँका अहमदखाँ नामक एक और पुत्र बतलाया है । मोमनखाँको मोहनखाँ लिखा है ।

२ दौलतखाँ (१के) पुत्रोंके नामोंमें न० ८ ९-१० नामोंके बदले १ बहारखाँ, २ एमनखाँ, ३ दरियाखाँ है ।

३ नाहरखाँके पुत्र होबनखाँका नाम ओबनखाँ लिखा है ।

४ दौलतखाँके पुत्र फकीरखाँका नाम फखरखाँ लिखा है ।

५ ताहरखाँके पुत्र मीरखाँका नाम महरखाँ दिया है ।

६ सरदारखाँके बाद उसका भाई दीनदारखाँ दीवान हुआ, राज्यकाल (स० १७३७से ६०)।

---

# क्यामखां रासा

अथवा

## रासा श्री दीवान अलिफखांका

॥ दोहा ॥ सिरजनहार वखानिहौं, जिन सिरज्यौ संसार ।
ख भू गिर तर जल पवन, नर पस पछी अपार ॥१॥
येक येक ते जात वहु, कीनी है जग माहि ।
अनत गोत कवि जान कहि, गनती आवत नाहि ॥२॥
दोम महमद उच्चरो, जाकै हितकै काज ।
कहत जान करतार यहु, साज्यौ है सब साज ॥३॥
कहत जान अव वरनिही, अलिफखानकी जात ।
पिता जान वढिना कही, भाखौं साची वात ॥४॥
अलिफखानु दीवानकौं, वहुत वडौ है गोत ।
चाहुवानकी जोटकी, और न जगमें होत ॥५॥
अलिफखानकै वसमे, भये वडे राजान ।
कहत जान कछु येक ही, सवका करौं वखान ॥६॥
वात अलिफखाकी कहौं, सब पाछै कहि जान ।
किहि विधि जीये जगतमें, कैसे मरे निदान ॥७॥
वडे वडे साके कीये, अलिफखान जग माहि ।
पातसाहकै कामकौ, ज्यो पुनि रारयौ नाहि ॥८॥
नूर महमदको रच्यो, पहले सिरजनहार ।
ताहीते कवि जान कहि, भयो सकल संसार ॥९॥
तौ नभ रवि तारे ससि, सुरग नूर ते कीन ।
रचे फिरसते नूरके, करे नवी आधीन ॥१०॥

धर गिरवर सागर रचे, पाछे दानव देव ।
अत रचे मानस अलख, कहत न आवहि भेव ॥११॥
जबहि भयौ करतारको, मनुप रचनको चाइ ।
तव पहले [जिनकौ] कीयो, सुनहु कथा चित लाइ ॥१२॥
कहत जान कवि जानियो, ग्रथनिको मत गाव ।
माटीतै पैदा भयौ, ताते आदम नांव ॥१३॥
मानस भये जहांनमैं, ते सगरे कहि जांन ।
आदम पाछै आदमी, हेदू मुसलमान ॥१४॥
येक पिड इन दुहुंनकौ, ना अन्तर रत चाम ।
पै करनी नाहिन मिलै, ताते न्यारे नांम ॥१५॥
बाते वहु संतत भई, गनती आवत नाहि ।
आदम वरस सहस लौ, जीयो जगती मांहि ॥१६॥
आदम पैगवर भयो, प्यार कीयो करतार ।
पहले वैकुंठ राखकै, फिर पठयो सैसार ॥१७॥
जिते पुत्र आदम भये, सबमै टीकौ सीस ।
हूर बरी हूवो नबी, दया करी जगदीस ॥१८॥
नौसै वारह वरस लौ, सीस रह्यौ जग माहि ।
सेवा करताकी करी, चुख अरसायो नाहि ॥१९॥
भयो सीसकै जांन कहि, बडड़ो पुत्र उनूस ।
निस बासुर करतारकी, सेवा करी अदूस ॥२०॥
नौसै पैंसठ बरस लौ, भयो न जगतै दूर ।
याते उपज्यो जगतमै, तरवर तरल खजूर ॥२१॥
भयो जु पुत्र उनूसकै, नांव ताहिकी नान ।
नौसै वासठ बरस लौ, सुखरसु कीये जहांन ॥२२॥
नीके मंदिर कोट गढ़, उपजै जगती मांहि ।
सो याहीते जान कहि, पहले जानत नाहि ॥२३॥

ताकौ महलाइल सुत, रूपवत कहि जान ।
वाकौ देखन आइ है, मिलि मिलि सकल जहान ॥२४॥
यजद ताहि नदन भयो, दयो न करता ग्यान ।
अपने घरमहि छाडकै, पथ चलायो आन ॥२५॥
भयो यजदकै जान कहि, पैगावर इदरीस ।
डकरि कैफिरि यो करै, ये चरित्र जगदीस ॥२६॥
साठ पच अरु तीन सौ, वरस रह्यौ जग माहि ।
अजहू जीवै सुरगमै, मरै प्रलै लौ नाहि ॥२७॥
ताकौ सुत मसतूस लख, धर्म छाडि जिन दीन ।
लमक भयो ताको नदन, वहु पुनि सेवा हीन ॥२८॥
ताकै नूह नवी भयो, नौ सै वरस पचास ।
धरम पथ सव जगतमे, नीकै कर्यो प्रकास ॥२९॥
प्रगट वात है नूहकी, सव ग्रन्थनिकै माहि ।
मै ताते कवि जान कहि, यामै आनी नाहि ॥३०॥
तीन भये सुत नूहकै, सुनि लै तिनकौ नाम ।
लघु याफस मधि हाम है, वडडौ जानौ साम ॥३१॥
अरवी रूमी सामकै, पुनि ईराक खुरसान ।
अरवी ताई अस अरी, अजदी अरु मसरान ॥३२॥
अरा अरमन पारसी, भये जु नवी जहान ।
सकल सामकै वसमै, अरु चहुवान पठान ॥३३॥
और हामकै वसमै, येती जात वखानि ।
उजवक हिंदी वरवरी, हवसी कुवती जानि ॥३४॥
याफस ते सकलावके, परतासी यो मान ।
फिरग रूस चगता तुरक, चीमा चीन पिछान ॥३५॥
साम वडो सुत नूहको, धरम पथ गहि लीन ।
इमन भयो ताको नदन, कोइ वात न हीन ॥३६॥

उज भयो घर इरमकै, ताकैं भयौ समूद ।
वै पुनि ज्वाला कालकी, जरि निवरे ज्यो ऊद ॥३७॥
वाकै राजा आद हुव, ताके पुत्र अनाद ।
ताते भयो जुगाद जग, तिहं नंदन ब्रह्माद ॥३८॥
मेर भयो ब्रह्मादकै, अरु मंदिर घर तास ।
मदिरकै घर जांन कहि, उपज्यौ सुत कैलास ॥३९॥
वाकै भयौ समुद्र सुत, जाके उपज्यौ फेन ।
ताकै वसिग अतुलि वल, सम न करै वलि वेंन ॥४०॥
वसिगको सुत राह है, है साहंसीक मल सूर ।
दुर्जनकौ ऐसै गहत, राह गहत जिम सूर ॥४१॥
रावन है सुत राहकौ, धुंधमार सुत ताहि ।
भयो चक्रवै जगतमै, उपमा दीजै काहि ॥४२॥
परगट सकल जहानमै, करिहौ कहा वखान ।
उदै अस्त लौ जांन कहि, धुँधमारकी आन ॥४३॥
प्रगट्यो तिहि मारीच सुत, प्राची और प्रतीच ।
वदन किरन यों जगमगै, जैसे सूर मिरीच ॥४४॥
वाकै राजा जमदगिन, विधु सुमिर्‌यो करि चाइ ।
परसराम तिहं सुत भयो, चार चक्कको राइ ॥४५॥
परसरामके जुद्ध सव, वरने नाहिन जाहि ।
जो वरनौ तौ जांन कहि, लिखनंहार अर नांहि ॥४६॥
परसराम सुत सूर है, ताकै वछ वड़ जोत ।
चाहुवान है जगतमै, ते सव वछ सगोत ॥४७॥
चाइ भयो सुत वछकौ, विधु सुमिर्‌यो करि चाइ ।
चाहुवांन तिहि सुत भयो, करता आयो भाइ ॥४८॥
चाहुवांन यातें कह्यो, चहू कूटमें आंन ।
सगरै जंवू दीपमै, संम कौ गोत न आंन ॥४९॥

सभर लयो निकाम जिह, ताकी सम मर कौन ।
सब ही कोउ खातु हैं, चाहुवानको लौंन ॥५०॥
सभरकी लौंनी धरा, तित उपजे कहि जान ।
लौन हि लाज न मारि हैं, हैं जित ली चहुवान ॥५१॥

॥ सवैया ॥ देवनमे देवराज, गजनिमें गजराज,
पछी पछराज, ग्रहनिमें तपु भानकी ।
सरितामें ज्यो समद, बोहिथ नौका निर्भिद,
उडिनमे इद, पन्ननिमे भोग पानको ।
गिरिनमें सुमेर, दरगाहनिमें अजमेर,
खाननमें मान, जैसौ कचनकी खानकौ ।
फूलनि मधि गुलाल, चूनियनि जैसी लाल,
राइनमें तैसो गोत, चत्रनै चौहानकौ ॥५२॥

॥ दोहा ॥ कलप बिछ चहुवान है, जाके अनगन साख ।
जो हौं जानी जान कहि, सु तो सुनाउ भाख ॥५३॥

॥ सवैया ॥ क्यामखान देवरे, सीसोदीये भदोरिये,
चितोरीये बाघोर मल, खीची निरवान जू ।
चाहिल मोहिल माहो, दूगर बालेसे जोर,
सोनगरे गिल जोर, मादलेचे मान जू ।
गुहिलौत उमट, साचोरे गोधे गवसिये,
हाले झाले दाहिमे कहि [कवि] जान जू ।
गूदन बानोत हाडे खीचर घघेरे गैल जू
जेती सब सामनिकी मूल चहुवान जू, ॥५४॥

॥ दोहा ॥ बारोग्यि धुराने, चीबे गोयन बान ।
कुल तावर दल होय पुनि, चाहुवानरी डाल ॥५५॥
पट नृप आरोपक पुनि, पीपारे रहि जान ।
गोगम दानी धर मङ्गिन, सबन मूल चहुवान ॥५६॥
चाहुवानों वामे, भये छत्रपति गाढ ।
तिनहीं रथार ज कथी, ताव रासो ममराट ॥५७॥

राज कीयौ है दिल्लीमै, मानिकदे चहुवान ।
दोइ वरस षट मास लौं, सतरह दिन कहि जान ॥५८॥
पाछै दिल्लीमै भयो, देवराज चहुवान ।
तीन मास द्वै बरस लौं, सत्रह दिन कहि जान ॥५९॥
पाछैं दिल्लीमे भयौ, रावलदे चहुवांन ।
सात द्योस नौ वरस लौ, राज कीयौ कहि जान ॥६०॥
पाछै दिल्लीमैं भयौ, देवसीह चहुवांन ।
तीन मास षट वरस लौं, राज कीयौ कहि जांन ॥६१॥
येक मास बाईस दिन, दस वरसनि स्योदेव ।
राज कीयौ है दिल्लीमैं, सव मिलि कीनी सेव ॥६२॥
वा पाछै वलदेव है, राखन कुलकी लाज ।
पंच वरस दिन एक दस, करयौ दिलीमैं राज ॥६३॥
प्रिथीराज पाछै भयौ, दिल्लिपति चहुवांन ।
ग्यारह दिन दुने वरस, रही जगतमैं आंन ॥६४॥
दूब काबिली दिल्लीमैं, लई मगाइ मगाइ ।
घरी घरी आवत हरी, चरी तुरगनि खाइ ॥६५॥
प्रिथीराजकी वरनना, मोपै करी न जाइ ।
साके गनना हि न सकौ, कहा कहौ समझाइ ॥६६॥
और वंस चहुवांनकै, राजा भये अपार ।
बीसल आना जांन कहि, हठी हमीर मुछार ॥६७॥
जिती जात रजपूतकी, सगरे हिंदसतान ।
सबमे निहचै जानियो, बड़ौ गोत चहुवांन ॥६८॥
चाहुवांन सुत मुनि अरु, मुनि मानिक जैपाल ।
येक भयो जोगी अमर, तीन भये भोवाल ॥६९॥
मानिक कुल प्रिथीराज हुव, सोमेसुरको अंस ।
जिते राठ चहुवांन है, ते - अरिमुनिकै बस ॥७०॥

चाहुवान जब चलि गयो, मुनि वैठ्यो उहि ठौर ।
कूचौरैहूमै रह्यो, केतक दिन सिरमौर ॥७१॥
मुनि राइकैं जानियो, भयो राइ भोपाल ।
कहु कलग ताकैं भयौ, सूरा गोत गुवाल ॥७२॥
घघरान ताकैं भयौ, कीनौ घाघू गाव ।
अपनी भुज वर जातमैं, नीकौ कीनौ नाव ॥७३॥
चढ्यौ अहेरै येक दिन, घघ राइ कहि जान ।
म्रिग छौना टौना मनौ, देख्यौ चरत उद्यान ॥७४॥
चौप भई जिय राइकें, पकरौ दै गर चाप ।
सव दल ठाढौ छाडिकै, गयौ अकेलो आप ॥७५॥
म्रगसावक तव भजि चल्यौ, पाछैं धायो राइ ।
घघ [राइ] तुरग पुनि, चले चढे रथ बाइ ॥७६॥
वहुत वार जब ह्वै गई, राजा आयो नाहि ।
तव सेवक सव विकल ह्वै, सोधत है बन माहि ॥७७॥
बन बन सेवक फिरत है, तन मन भेंट न चाहि ।
चिंता अन अन भातकी, अनगन व्यापति ताहि ॥७८॥
सुनहु वात अव राइकी, चित अति वढयौ उमग ।
आगैं पाछैं जात है, निकट कुरग तुरग ॥७९॥
जात जात कवि जान कहि, लोह गिरकै पास ।
छलकै छौना छपि गयो, भयो नरेस उदास ॥८०॥
सोधि रह्यो नाहिन लह्यो, तकी व्रिछकी छाहि ।
नैन सजल उर धकधकी, चिंत वढी चित माहि ॥८१॥
सर्ले तर्ले तरकाज तित, तातर निर्मल कुड ।
तहा अपछर झुड है, हनैंछी ससितुड ॥८२॥
चार अपछरा चार छवि, करत कुड असनान ।
पानिकी पानिपु चढी, अगलगे कहि जान ॥८३॥

॥ सवैया ॥ करत सनांन, सर रूपकी निधांन,
वांम अति अभिगंम, ऐसी उपमां बखानी है ।
अंगकी झंमक दमकनि ऐसी लागति है,
असित घटामें दामनीसी चमकानी है ।
कै तौ ऐसी भांति तन कांतिकी है सोभा देत,
ससि प्रतिबिंब देखियत मधि पानी है ।
मानहु अगिन झाई, जलमाहि प्रगटाई,
कै तौ वड़वानल सलिल भभकानी है ॥८४॥

॥ दोहा ॥ वसतर छाडे पाल सर, न्हावन पैठी वाम ।
लीना वघ उचाइकै, पूजे मनसा काम ॥८५॥
बसन लेत राजा तक्यौ, परी परी मुरझाइ ।
सूर छपें ज्यौं नीरमैं, कंवल रहै कुमिलाइ ॥८६॥
द्रिग आंसू उर धकधकी, वकी लगी मुख रांम ।
वसतर विना न उडि सकै, रही उघारी वाम ॥८७॥

॥ सवैया ॥ अंवर देहु हमारे, जात उघारी हहा रे !
खरी हम लाज मरै, दुख पावै महा रै ।
जीभ थकी वकतै,तुमसौ सुनतै,चुख कांन तिहारे न हारे ।
आवै सनानकौ दीजिये जांनन यामै कहौ तुम पुन कहारे ।
ठाढी रही जल पोत कीये हम अवर देहु हमारे हहारे ॥८८॥

॥ दोहा ॥ तब हि घंघ उनिसौ कह्यौ, सुनि लै सांची बात ।
येक वरौ जौ चहुनिमैं, तौ ढापौ तुम गात ॥८९॥
कहै अपछरा राइसौ, ऐसी हुई न होइ ।
हम तुममैं कैसे वनै, जात गोत ही दोइ ॥९०॥
तूं मानस हम अपछरा, कैसै वनिहै बात ।
अवलौ काहू नां तके, येक संग दिन रात ॥९१॥
राइ कह्यौ सुनि अपछरा, यहु समझौ चित मांहि ।
जब हि पीति तन ऊपजै, जात गोत सुधि नांहि ॥९२॥

जौ लौं जीउ  जगतमैं, हा तो  ह्वै हो नाहि ।
जौ तुम जिय तौ  अग  हू, तुम घट तौ हौ छाहि ॥६३॥
कै तुम लेहु  मिलाइ मुहि, उरत फिरौ तुम माहि ।
कै तुमको  मानस करौ, वसतर  दैहो  नाहि ॥६४॥
काहेको  विललातु  हौ, मया  न  आवत मोहि ।
मन वदलै  वसतर  लयैं, सो  कैसै  द्यो  तोहि ॥६५॥
मोच कर्यो  चित  अपछरा, वसतर नाहिन  देत ।
जो  लौं  हममै देखि  कै, येक हि ना  चुनि लेत ॥६६॥
वसतर  नाहिन  देत  है, कीनें  जतन  अनेक ।
सव  जलमे  कोलौं  रहैं, दैहौ याको  येक ॥६७॥
तव हि कह्यौ  सुनि राइ  जू,  वसन  हमारे देहु ।
जासौ  उरझे नैन तुम,  येक  वीन सो  लेहु ॥६८॥
मवमे  नान्ही  वैसकी,  वीन  लइ  तव  राइ ।
वनमै  जल  प्यासै  लह्यौ, फूल्यौ  अग न माइ ॥६९॥
वोल  वचन   कर   राइनैं,  वसतर दीनें आनि ।
चारौं आइ   घघपै, वनि  वनि  वानिक  वानि ॥१००॥
येक दई  तव  राइकौ,  रीति  भाति करि व्याह ।
नवहि सग  करि लै  चल्यौ, पूजी  चितकी चाहि ॥१०१॥
लही सुहारी  फल  लहत,  वहुत  जान  परवीन ।
धावत  पाछे  हरनके,  हरनछी   विध  दीन ॥१०२॥
तीन  जने  सुत  अपछरा,  कन्ह, चन्द पुनि इद ।
येक  येकते   भरम   है,  तीनो  भये  नरिंद ॥१०३॥
चदवार   चदे   वरी,   इद   वरी   इदोर ।
वन्हर  देव   मुजान  रहि,  रहे  पिताकी  ठौर ॥१०४॥
घघ गान पुनि  अपछरा,   आनद  कीये  अपार ।
अन  भये  त्रम  वालकें,  यहै  रीति  संसार ॥१०५॥

अंत कलाही कन्हपैं, आइ छिड़ाई ठौर ।
तब राजा अमरा भयो, चाहुवान सिरमौर ॥१०६॥
अमरा अजरा सिवरा, पुनि बछरा ये चार ।
कन्हरदेके पुत्र हैं, प्रगट भये संसार ॥१०७॥
अजराते चाहिल भयो, सिवरा जौर जहान ।
बछराते मोहिल भये, अमरेतें चहुवांन ॥१०८॥
अमरा सुत जेवर भयो, राज कर्‌यो जग मांहि ।
अंत मर्‌यो या जगतमे अमर अजर को नाहि ॥१०९॥
ताकै गूगा वैरसी, सेस धरह ये चार ।
राज कर्‌यो केतक वरस, अत तज्यौ संसार ॥११०॥
गूगैकै नानिग भयौ, सेस सु गयौ अऊत ।
कहत जान भोथर भरह, भये धरहके पूत ॥१११॥
उदराज सुत वैरसी, ताको सुत जसराज ।
तिह सुत केसोराइ है, समरथ सगरै काज ॥११२॥
विजैराज हरराज जुग, केसोनंद वखांन ।
है सतत हरराजकी, पर्वतमै कहि जान ॥११३॥
विजैराजकै जांन कहि, भयो पदमसी पूत ।
प्रिथीराज ताकै भयो, राज कीयो अदभूत ॥११४॥
लालचंद ताकै भयौ, वाकै अजै जु चंद ।
याकै सुत गोपाल है, हरनहार दुख दंद ॥११५॥
तिह सुत उपज्यौ जैतसी, समसर करै न कोइ ।
घुंनपाल ताकै भयो, पुर्ननिहि सुत होइ ॥११६॥
नूलराज मल असरथ, दौका सांगा जानि ।
रातू पातू और महियल, सुत जैत वखानि ॥११७॥
पुंनपालकौ रूप है, रावन है सुत ताहि ।
तिहुंनपाल याकै भयौ, लाज गोतकी ताहि ॥११८॥

तिहुनपाल सुत ऊपज्यो, मोटेराइ सकाज ।
निस बासुर सुखसौं कीयौ, ददरेवैमैं राज ॥११९॥
ताकैं उपज्यौ करमचंद, प्रकट भयो सब ठाव ।
तुरक कर्‌यौ पतिसाहजू, धर्‌यौ क्यामखां नाव ॥१२०॥
मोटे राके चार सुत, क्यामखान भोपाल ।
और जैनदी सदरदी, हिन्दू रह्यौ जगमाल ॥१२१॥

श्री दीवान क्यामखान पुत्र—ताजखां १, महमदखां २, कुतुबखां ३, इखतियारखां ४, मोमनखां ५ ।

## क्यामखानको बखान

॥ चौपाई ॥ करमचंदकी बरनौ बाता, कैसैं कीनौ तुरक बिधाता ।
कुवर करमचंद खेलत डोलत । अधिक सिरिस्ट बचनमुखबोलत॥१२२॥
येक द्यौं सबहु चढ्यो अहेरै । भाई बंधव है बहु नेरै ।
साबर हरन रोझ बहु पाये । गहिवेको सबहि ललचाये ॥१२३॥
आप आपको सब उठि धाये । भूलि परे बनमे भग्माये ।
सबै अहेरैंके मदमाते । आप आपको डोलैं हाते ॥१२४॥
करमचंद इक बिरछ निहार्‌यौ । बैठ्यौ जाइ हुतौ अति हार्‌यौ ।
घोरा बांधि डारि सकलात । पौढ्यौ कुवर दैन सुख गात ॥१२५॥
आई नींद गयो तब सोइ । ढरि गइ छांह दुपहरि होइ ।
फेरोसाह दिली सुलतान । चारो चकमैं जाकी आन ॥१२६॥
उतरै है हिसारमें आइ । इक दिन चढे अहेरै चाइ ।
आवत आवत उहि ठां आये । कुवर बिरछतर सोवत पाये॥१२७॥
सकल बिरछ छइया ढरि गई । वा तरवरकी ढूरि न भई ।
पातसाह अचरजकी बात । देखि देखि अति ही भरमात ॥१२८॥
नासिर सैंद बुलायौ पास । जो देखौ सो कर्‌यौ प्रकास ।
अचरज रहे सैंद पतिसाहि । महापुरुष कोउ यहु आई ॥१२९॥
कह्यौ जगाइ पाइ इह लागैं । सूते भाग हमारे जागैं ।
साहस करिकैं कुवर जगायौ । हिंदू देख बहुत भरमायौ ॥१३०॥

हिंदू माहि न होइ करामत । इन कैसै कै पाई न्यामत ।
सैद कह्यौ ऐसी जिय आवै । अत पंथ तुरकनि यहु पावै ॥१३१॥
पूछयौ तब हि कहा तुव जात । रहत कहा साची कहु वात ।
ददरेवौ रहिवेको ठॉव । मोटेराव पिताको नाव ॥१३२॥
वस हमारौ है चहुवांन । नाम करमचन्द कहत जहांन ।
पातसाहने निकट वुलायौ । बहुत प्यारसौं गरै लगायो ॥१३३॥
कह्यो संग मो चलि चहुवान । दैं हौं तांकौ आदर मान ॥१३४॥

॥ दोहा ॥ कर्मचदते फेरिके, धरचो क्यामखां नांम ।
पातसाह सगहि लये, आयो अपनी ठाम ॥१३५॥

॥ चौपाई ॥ तव हि सैद नासर यो कह्यौ । तुम मेरे भार्गान यहु लह्यो ।
मोकौ देहु जु याहि पढ़ाउ । तुम लाइक करि तुमपै लाऊं ॥१३६॥
पातसाह भाख्यो यहु भाख । पायौ रतन जतन सौं राख ।
क्यामखान सग चढ़े अहेरं । ते सव गये आपुनै डेरैं ॥१३७॥
करमचद घर आयो नाही । रोर परी ददरेवैं मांही ।
येक परेवा सैद पठायो । ये ते मांहि लैन वहु आयो ॥१३८॥
मोटाराजा गयो हिसार । पातसाह कीनौ वहु प्यार ।
कह्यो करमचद मोकौ देहु । जो भावै सो बदलौ लेहु ॥१३९॥
तुरक भयेकी करिहु न चित । याकौ राखो ज्यो सुत मित ।
याकौ करिहौ पच हजारी । सॉचु कहत हौ वाह हमारी ॥१४०॥
कर तसलीम कह्यो यो राइ । दिलीपति जो करे सु न्याइ ।
जो सेवा करिहं सो वांढ़हैं । सोई फूल महेसुर चढिहैं ॥१४१॥
पातसाह देकैं सरपाव । विदा करचो डेरैको राव ।
पातसाह दिल्लीको धायो । क्यामखानु तब सैद पढ़ायो ॥१४२॥
द्वादस हे मीराके नदन । तिनमे क्यामखॉनु जग वदन ।
येक ठौरपढ़न ये जाहि । भोरे लरिहै आपुन माहि ॥१४३॥
रोवत लरत येक दिन जात । वालक आपुन मांहि रिसात ।
कुतुव नूरदी नूरजहाँन । हासीते वैठे है आन ॥१४४॥

तक्यो क्यामखा जात उदास। तबहिं बुलाय बिठायो पास।
पीरसुंवचन तब ही उच्चरै। तै बावा काहे द्रिग भरे॥१४५॥
मारौ थाप चबाऊँ लौन। धनी बावनी मारै कौन।
नैवू और गदौरा आन। दये नूरदी नूरजहान॥१४६॥
लये क्यामखा तब मन आछें। नैवू आदि गदौरा पाछें।
कह्यौ रीत यहु ह्वै इन गोत। खाटे ह्वै फिर मीठे होत॥१४७॥
केतक दिन पढते ही गये। क्यामखानुं पढि पूरे भये।
सैद कह्यौ अव सुनत करावहु। करहु नमाज दीनमे आवहु॥१४८॥
तब क्यामखान विनती कीन। मेरौ हू मन चाहत दीन।
पैं यहु चित मोहि चित माहि। हमसो साक करे को नाही॥१४९॥
नासिर सैद करामत पूरन। जाको कह्यौ होत है दूरन।
यहु चिंता जिन चितको देहु। मेरे वचन मानिकै लेहु॥१५०॥
वडे वडे जगु ह्वै है गाइ। ते तनया देहै करि चाइ।
ह्वै है जोध मडोवर राइ। वहु डोला घर देइ पठाइ॥१५१॥
ह्वै वहलोल दिली सुलतान। दैहै तनया निहचै मान।
मीराकै मुख निकसै वेन। ते सब भये श्रैन ही मैन॥१५२॥
तबही दीनमे आयौ खान। निमल भो मन मुस्सलमान।
जब सब बातिन निमल पायो। तब मीरा दिल्ली ले धायो॥१५३॥
पातसाह देखत हरसाये। मनसब देकै खान वढाये।
पातसाह मीराको प्यार। दिन दिन खासो वढत अपार॥१५४॥
मीराजी जब रोगी भये। पातसाह पूछनको गये।
तब मीराजी ग्रैसे भाख्यो। क्यामखान् मैं सुत करि राख्यो॥१५५॥
जो कबहू मेरो ह्वै काल। याको दीजहु मनसब माल।
मेरै पूत सपूत न कोई। जिनते सेव तुम्हारी होई॥१५६॥
पातसाह भाख्यो जू नीकै। क्यामखानु है लाइक टीकै।
पातसाह उठि डेरै आये। तब मीरा सब पुत्र वुलाये॥१५७॥

कह्यो सुंनहुं तुम सगरे भाई। क्यामखानुंकौ दई बड़ाई।
यहु तुममैं कीनौ सिरमौर। याकौ समझौ मेरी ठौर ॥१५८॥
क्यामखानुंसौ ये सिख भाखी। इनकौ बहुत प्यारसौं राखी।
सिखदे मीरां कलमां कह्यौ। या कलमैंको अमर न रह्यौ॥१५९॥
मीरां भये जबहि बस काल। लह्यो क्यामखा मनसब माल ॥१६०॥

॥ दोहा ॥ पातसाह किरपालु ह्वै, दै हय गय सिरपाव।
दई बावनी क्यामखा, कर्‌यो बड़ौ उमराव ॥१६१॥
ठटा लैन जौ ऊपज्यौ, पातसाह अभिलाप।
क्यामखानुकौ मया करि, चले दिलीमैं राख ॥१६२॥
फौजदार करि क्यामखा, सौंपी दिल्ली ताहि।
आपुन दलबल साजिकै, चले ठटाकौ साहि ॥१६३॥
देस देस बतिया चली, पातसाह घर नाहि।
विना क्यामखा और को, रह्यो न दिल्ली माहि ॥१६४॥

## क्यामखांन मुगलनिसौं युद्ध करत है

॥ दोहा ॥ मुगल बिलायत ते चले, हिंद लैनके चाइ।
छलके बलसौ जान कहि, दिल्ली घेरी आइ ॥१६५॥
सुनत बात यहु परजर्‌यो, क्यामखानु चहुवांन।
सौंह आये लरनकौ, दै सतसौ नीसान ॥१६६॥
सुभट सबद सुनि ऊससैं, कादूर तन थहरान।
धौ धौ धौ धौसा करै, धौकत पावहु जान ॥१६७॥

॥ सवैया ॥ बहु सैन बनाइ चढ्‌यो चहुवांन, निसान लये अरिमारनकौ।
अब जैसे गजिंद नरिंद चल्यो, विटपी खल मूर उखारनकौ।
अतिही बलवंत करे करता कर, दंतीके दंत उपारनकौ।
परिहै दलमैं इम क्यांमलखां, जिम चीतौ चलै म्रिग डारनकौ॥१६८॥

॥ दोहा ॥ दिली बिलाइत लरत है, परत महा घमसान।
येक वोर जुझै मुगल, येक वोर चहुवान ॥१६९॥

॥ भुजगी छद जुगम निधि ॥

चढे क्यामखान, लये कर दुधारी।
इतहि चाहुवान, उतहि मुगल भारी ॥१७०॥
बजे सुर नीसान, सु जुझै जुझारी।
गहै कर कमान, चलावै तलारी ॥१७१॥
लरे सुभट जोरै, सुत रनें किसोरे।
सहे झकझोरे, मुरे नहिं मोरे।
फिरे ना वहोरे, करै रज तोरे।
हने गैद घोरे, रहे आड थोरे ॥१७२॥
लरे वहु जुझारी, मरे जोध सूरा।
अरुन भौम सारी, भयो जुद्ध पूरा।
लगे हाथ भारी, गयो छूटि गरूरा।
मुगल सैन हारी, चले भाजि भूरा ॥१७३॥
लर्यो चाहुवाँन, सुजस जगत सवही।
पगनि गज केकान, गये मुग्ल दवही।
सुन्या मुलतान, जित्यो खान जवही।
दयो मनमान, वढ्यौ वहुत तवही ॥१७४॥

॥ दोहा ॥ मुगल लरे सो मरि परे, उवरे गये जु भाग।
खल दादूर हैं वापुरे, क्यामल कारो नाग ॥१७५॥
अैराकी तुरकी तुरग, लूट्यो दरव अनेक।
सव पठये पतिसाह ढिगु, आप न राख्यो एक ॥१७६॥
आनंदित ह्वै छत्रपति, दीनो आदुर मान।
क्यामखानको नाम तव, गख्यो खानु-जहान ॥१७७॥
मद गइद अरवी तुरक, अपतनको सिरपाव।
मनसव वहुत वढाइकै, कर्यो वडौ उमराव ॥१७८॥
जो लौ जीयो जगतमैं, फेरोसाह सुलतान।
तो लौ दिन दिन ही वढ्यो, क्यामखानको मान ॥१७९॥

जवहि भयौ वस कालकैं, फेरोसाह सुलतान ।
तव महमद महमूदनैं, फेरी जगुमैं आन ॥१८०॥
इनहू कीनौ प्यार वहु, पिता करत ज्यो नित्त ।
क्यामखानु अैसे रख्यौ, जैसे भाई मित्त ॥१८१॥
जव महमद महमूद हू, परे कालके जाल ।
तव नसीरखा पुत्र उहि, ठौर गही ततकाल ॥१८२॥
क्यामखानु चहुवान सो, इनहू कीनौ प्यार ।
जो कछु किये सु जांन कहि, इनसौ पूछि बिचार ॥१८३॥
रोगी भये निसीरखां, सव फिरि गये सुभाइ ।
बिन मल्लूखां दूसरौ, निकट न कोउ जाइ ॥१८४॥
मल्लूखा चेरौ हतौ, पाल्यो फेरौसाहि ।
बहुरि करचो परधान वहु, सब जगु मानत ताहि ॥१८५॥
पातसाह जब चलि गये, तबही चली यहु बात ।
दील्लीकैं हित मल्लू नैं, मारचौ है करि घात ॥१८६॥
गोत गैल वुधि होत है, अैसैं कुसल कहत ।
कुलहीनौ मुख लाइये, पूरी परै न अंत ॥१८७॥
कुलहीनौं सुधरै नही, कीजे जतन करोर ।
पाइक तौ फरजी भये, चलै सीसके जोर ॥१८८॥
पाछौ भारी नाहि जिहि, यो चलिहै पग छोर ।
जैसे गुडिया पौछ बिन, उलटि परत सिर जोर ॥१८९॥
जब मरि गयो नसीरखां, कोउ पुत्र न आहि ।
मल्लूखांको तब भई, पतिसाहीकी चाहि ॥१९०॥
कामदार सब मल्लूसौ, राखत है अति नेहु ।
कह्यो तखत पर बैठकै, तुम पतिसाही लेहु ॥१९१॥
क्यामखानुं यहु बात सुनि, सबसौं कह्यौ रिसाइ ।
पातसाह कैतखत पर, चेरौ क्यौं न आइ ॥१९२॥

साहव उत्तिम कीजिये, जो कुलवतो होइ ।
चेरैके चाकर भये, सोभ न पावै कोइ ॥१९३॥
लै तारी गढ कोटकी, उठि आयो परधान ।
काइमखा दीवानकै, आगै राखी आन ॥१९४॥
यहै कह्यौ तव सवनि मिलि, सुनि साहिव दीवान ।
तुम चलि वैठो तखतपर, फेरहु अपनी आन ॥१९५॥
पातसाह तुम दिल्लीके, हम सव सेवक आहि ।
गहर छाडि वैठहु तखत, जो पतिसाही चाहि ॥१९६॥
भये दिलीमें छत्रपति, वडे तिहारे सात ।
तुम तिनके पतिसाह हौ, नाहि नई कछु वात ॥१९७॥
क्यामखानु तव यु कह्यौ, सुनिहु वात परधान ।
मोहि न दिल्ली चाहीये, रचनहारकी आन ॥१९८॥
जिन जानउ मो जीउमें, दिल्ली लैनको हेत ।
द्वै दिनकै सुख कारनै, को सतत दुख लेत ॥१९९॥
जो पाछै पतिसाह ह्वै, कोव धरै मन माहि ।
सतत पहले छत्रपति, जीवत छाडत नाहि ॥२००॥
परधाननि तव यो कह्यौ, सुनि चकवै चहुवान ।
जो तुम दिल्ली लेत ना, देहै मल्लू खान ॥२०१॥
अनत भतारहि भख गई, नैकु न आई लाज ।
येक मरै दूजै रै, यहै दिल्लीको काज ॥२०२॥
जात गोत पूछत नहि, जोई पकरत पान ।
ताहीसो हिलमिलि चलै, पै भजि जाइ निदान ॥२०३॥
ये वतिया कहि उठि गये, मल्लू पास परधान ।
पकरि वाहि पतिसाहिकैं, तखत विठायो आन ॥२०४॥
वात सुनी यहु क्यामखा, तव ही दै नीसान ।
अपनै घरको उठि चल्यौ, चक्रवती चहुवान ॥२०५॥

जवहि क्यामखां चलि गये, मल्लू सुनी यहु वात ।
हय गय दल वलसाजिकै, मारन चल्यो रिसात ॥२०६॥
कोस वीसकै वीचसौ, आगै पाछै जांहि ।
मल्लू दवाइ न सकत है, वै जानत है नाहि ॥२०७॥
जवहि सुन्यौ यों क्यामखा, मल्लू चढ्यौ दलसाज ।
फिरि अहुटौ सन्मुख चल्यौ, ज्यो तीतर पर वाज ॥२०८॥
उत मल्लू इत क्यामखा, भये सनमुख आइ ।
करी घटा घटा छटा, दुदुभ गर्ज मुनाइ ॥२०९॥

## क्यामखां मल्लूखांसुं युद्ध करत है

॥ छंद अर्ध भुजंगी ॥

चढ्यौ चाहुवानं, मच्यो घमसान ।
छूटै नाल गोली, वहै करा चोली ॥२१०॥
छुटै चपल वानं, चटकै कमान ।
वहै सेल सागं, सु निकसै द्रुवाग ॥२११॥
लगै सीस ससपर, परै धर मरै नर ।
वरै बरंमं भारी, सुजम धर कटारी ॥२१२॥
हुई मार भारं, सु जुझै जुझार ।
लरै सुभट मनसौ. मिट्यौ हेत तनसौ ॥२१३॥
सु जोधा विरच्चे, गये ह्वै किरच्चे ।
कहूं सिर कहूं धर, कहूं पग कहूं कर ॥२१४॥
लरे बहुत हस्ती, मरे सहित मस्ती ।
परे वहु तुरग, भयो अधिक जगं ॥२१५॥
परी धाम धूम, भई अरुन भूमं ।
सुभट घाव धूमं, मनौ गैंद घूम ॥२१६॥
मच्यो जुद्ध भारी, मलू सैन खारी ।
जित्यो क्यामखान, सु जानत जहान ॥२१७॥

मलूखा परायो, सबै कछु लुटायो।
दिली माहि आयो, लै आपहि छपायो ॥२१८॥

॥ दोहा ॥ फिरै भजोरा भाजतौ, ता पाछै ना जाउ।
सत छाडँ तिह नाह तौ, मोहि क्यामखा नाउ ॥२१६॥
हाथी घोरे दव वहु, लूट लयो चहुवान।
पैठ्यो आइ हिसारमैं, वजत जैत नीसान ॥२२०॥
क्यामखानु वहु वल गह्यो, करै जु इछ्या प्रान।
मल्लूकौ फिरि लरनकौ, नाहि रह्यौ अरमान ॥२२१॥
देस देसकी पेसकस, क्यामखानुकौ आइ।
भले पजाये भोमिया, सगरे सेवहि पाइ ॥२२२॥

॥ सवइया ॥ क्यामखानु चहुवानु खानु सुलतानु साधे,
राव रान आन सब भोमिया पजाया है।
कमधज कछवाहे वैरिया हुमइ भटी,
तूवर गोरी जाटू पाइ लाये है।
तावनीस रोवे नारू नोखर चदेल कालू,
झाव साहुसेन अकलीमसा भजाये है।
माह महमद ममरेजखा इदरीस,
मोजदी मूगल खेतते खिसाये है ॥२२३॥
वैठे ही हिसार नीके साधे चक चार है।
दूनपुर रिनी भटनेर भादरा गरानौ,
काठी वजवारौ और डरत पहार है।
कालपी येटावो और वीचिकै मेवासी सव,
चमकत रहत उजीन और धार है।
पूरव पछिम और उतर दछिन साधी,
दिल्लीमे मलूके नही खुलत किवाड है।
क्यामखा चहुवान मोटे रावसुत तप,
॥२२४॥

दोहा ॥ क्यामखाँनु घर आपनै, मल्लू दिल्ली मांहि ।
वहुत रोस मन दुहुंनकै, कवहू भेटत नांहि ॥२२५॥
काबिलमे तव रहत है, पातसाह तैमूर ।
सप्त दीपमे परगट्यौ, कहत जान ज्यो सूर ॥२२६॥
उत्तर दिछन पूरव पछिम, अगनेई ईसान ।
नैरित वाइव तिमरकी, अस्ट दिसामैं आन ॥२२७॥
चगता आये जगतमैं, कीनौ कर्म इलाह ।
तवके पतिसाही करे, है जाती पतिसाह ॥२२८॥
रूम साम अैराक ली, खुरासान इक धाप ।
भयो तिमर मन हिंदकौ, इत चलि आये आप ॥२२९॥
मलू सुन्यो आयो तिमर, चल्यो लरन दल साज ।
मुगलनिको देखत डर्‌यो, छाडी रज सत लाज ॥२३०॥
तिमर भयो दल धूरिकौ, आयो तिमर रिसाइ ।
मलू जहा डिढु करतु है, तिहा तिमर डिढु आइ ॥२३१॥
नांव तिमर तप तिमरहर, लरन सकत है कोइ ।
लरै सिकदर जुलिकरन, जो अव जगमै होइ ॥२३२॥
मलूवा वपरौ कौन है, जो सनमुख ठहराइ ।
जोति गई मिटि तिमर तै, भाज दुर्‌यो बन जाइ ॥२३३॥
अर्कतूल मलुआ भयो, तिमरल्यंग दल वाइ ।
पल न सक्यो ठहराइकै, डार्‌यो केहू उड़ाई ॥२३४॥
जैत भई तब तिमरकी, लूट्यो ढीली माल ।
आइ बिराज्यो तखतपर, चगता मरद मुछाल ॥२३५॥
मलुआ पाछे दल दये, आपुन ढीली माहि ।
ढिली मडलमैं नैकु हौ, रहन दयो वहु नांहि ॥२३६॥
तिमरलगकै जीवमै, उपजी काबुल चाहि ।
खिदरखानूंकौ सौपकै, दिली चले पतिसाहि ॥२३७॥

खिदरखा दिल्ली रहत, मरद मुछार पठान।
मानस सहस पचास ढिंगु, सवही येक समान ॥२३८॥
तिमरलग जव उठि गये, मलू सुनी यहु वात।
खिदरखानुकौं ना वदै, फूल्यौ अग न मात ॥२३९॥
तव दल वल वहु साजिकै, दिल्ली घेरी आइ।
खिदरखानु ठट्ठु कटक करि, लर्‌यो सनमुख जाइ ॥२४०॥
जूझि गये सूरा सुभट, भार पर्‌यो जव आइ।
मलू भाजि नाहिं न सक्यो, मरयो परयो भुँमि जाइ॥२४१॥
जीते हैं दल तिमरके, मार्‌यो मल्लूखान।
खिदरखानु फूल्यो फिरे, करिहै गर्व गुमान ॥२४२॥
जवहि मलूकी वोरते, भयो नचित पठान।
वस कीने सव भोमिया, वदत न काहू आन ॥२४३॥
सुलताननिको ना वदै, क्यामखानु चहुवान।
वात सुनी जहु खिदरखा, वाढी अधिक रिसान ॥२४४॥
खिदरखानु फुरमान दिय, मोजदीन अगवान।
मार वाधिकै काढिदै, क्यामखानु चहुवान ॥२४५॥

## क्यामखा मोजदी जुध करत है

॥ दोहा ॥ रुहतक झज्झर जनम भुमि, मोजदीन अगवान।
फौजदार लाहोरको, है दल वल अनग्यान ॥२४६॥
उन कहि पठ्यो क्यामखा, छाडहु कोट हिसार।
जो तुम गहर लगाइ हो, हमहि न लागै वार ॥२४७॥
पातसाहकौ ना वदहि, सेवा करन न जाहिं।
विनही दीनी वावनी, कहियो किहि वल खाहि ॥२४८॥
तवहि क्यामखा यो लिख्यो, सुनि अगवान गिवार।
को काहूको देतु है, दैनहार करतार ॥२४९॥

दिली दई जिन खिदरखा, तिन मो दयो हिसार ।
ऐसौ कौन जु लइ सकै, जो दीनौ करतार ॥२५०॥
जो चढ़ि आवै खिदरखा, तौ ना तजौं हिसार ।
जौ हिसार अव छांड हौं, हासी हुवै संसार ॥२५१॥
कुतब हमारी मदत है निहचै जियमै जान ।
जो अपनौ चाहै भलौ, जिन आवहि अगवान ॥२५२॥
रोस भयो चिठी पढत, दयो तवही नीसान ।
महा प्रवल दल साजकै, चढि जु चल्यौ अगवांन ॥२५३॥
सुनत वात यहु क्यामखाँ, करयो लरनकौ साज ।
जुझ विना सूझत नही, जिह भाजनकी लाज ॥२५४॥
आवत आवत मोजदी, नेरैं उतरचौ आइ ।
चिठी लिखकै वहुरि इक, मानस दयो पठाइ ॥२५५॥
काहे लरिकै क्यामखाँ, मरिहै वेही काज ।
सुलताननिकै कटकसौं, भाजत कैसी लाज ॥२५६॥
मेरे कटक अनत है, मारि डारिहौं तोहि ।
याते फिरि फिरि कहतु हौं, दया आइ है मोहि ॥२५७॥
क्यामखानु तव यो लिख्यो, सुनि अगवान गिवार ।
तेरी डिठि है कटकपर, मेरि डिठि करतार ॥२५८॥
चिता नैकु न कीजिये, जौ रिप होंहि अनेक ।
मारन ज्यावंनहार है, सु तौ जांन कहि येक ॥२५९॥
ढीठ वसीठन फेर तू, अवहि मिलावहु डीठ ।
ह्वै हैं जाके ईठ विधु, ताकी रहै पटीठ ॥२६०॥
मोजदीन उतते चढ्यो, इतते काइमखांन ।
चाहुवान अगवान मिलि, भलौ कर्‌यौ घमसान ॥२६१॥
जैसी सावनकी घटा, मिली सैन द्वै आइ ।
अधकार ही ह्वै गयौ, धूरि रही जगु छाइ ॥२६२॥

॥ नाराइच छंद ॥

चढे मूछार सूरवा, वजत सार सार ही।
लरत जोध जोधसो, ररत मार मार ही।
भई सुरग भोम है, कटत हाथ पाव ही।
सुभट्ट सीस टूटिहैं, मिटै न चित्त चावही ॥२६३॥
कटे परै उठें लरैं, मरैं विना नही रहैं।
वदै न घाव चोटको, छतीस आवधै सहैं।
परै हथ्यार हाथतैं, भुजा जवैं कटत हैं।
तवै सुभट्ट सूरिवा, करैं हथ्यार देत हैं ॥२६४॥
परे करी तुखार हैं, लरे मरे जुझार है।
गनें गनें न जात हैं, अपार ते अपार है।
खरे महेस जुग्गनि, अनद चैनमैं हसैं।
गिरिज्झ आसमानतैं, सु देखि देखिकैं वसैं ॥२६५॥

॥ दोहा ॥ जवहि कटक दहु औरके, मरे परे घमसान।
तव दलमेंतैं निकसिकैं, चलि आयो अगवान ॥२६६॥
क्याम क्यामखा ही करत, अरु डारत केकान।
इतते निकस्यो क्यामखा, चक्रवती चहुवांन ॥२६७॥
वरछी वाही मौजदी, हन्यो क्यामखा वान।
ये राखे करतार नैं, पर्‌यो भोम अगवान ॥२६८॥
काइमखा चहुवाननै, लये मौजदी मारि।
दुलहु विन न जनेत ह्वै, भाज चले दल हारि ॥२६९॥
सव दल लूट्यो क्यामखा, जीते करी तुखार।
दले दमामे जैतके, उपज्यो चैन अपार ॥२७०॥
सुनी वात यहु खिदरखा, काटि काटि कर खाइ।
मेरे दल वल जिन हनें, तासौं लरिहौं जाइ ॥२७१॥
रैंन दिना चिंता करै, किंहि विधि लग्यैं जाइ।
क्यामखानुकी धावतें, चलत वहुत अरसाइ ॥२७२॥

जवहि सुन्यो यों क्यामखा, वहुत पठान रिसाइ ।
तव मन मांहि विचारिकै, कीनौ यहै उपाइ ॥२७३॥
हुतौ विलाइत खिजरखां, लकव वोज्भरीवाल ।
तासौ कछु पहिचांन ही, यहु टेरचो ततकाल ॥२७४॥
यो लिखि पठयो क्यामखा, तू उठि वेगौ आव ।
मैं तोकौ दीनी दिली, जो लेवैको चाव ॥२७५॥
खिजरखानुं पाती पढ़त, सिर ऊपर धरि लीन ।
उतते दल करि चढ़ि चल्यो, गहर कछू नां कीन ॥२७६॥
लिख पठयों यो खिजरखां, खां जू गहर निवार ।
चढ़ि आवौ ज्यो मिलि चलैं, दिली लैंनकैं प्यार ॥२७७॥
पाती वाचत क्यामखा, चढ्यो वजे नीसांन ।
खिजरखांन सेती मिले, आनंदनि मुलतान ॥२७८॥
खिजरखानुं पाइन पर्‌यो, अंक भर्‌यो चहुवांन ।
यहै कह्यो तव कौन दे, तुम विन दिल्ली आन ॥२७९॥
क्यामखानुं अैसे कह्यो, दिली दई करतार ।
हौ तेरौ संगी भयो, तू अव गहर निवार ॥२८०॥
तवही चढ़े मुलताँन ते, मतौ कर्‌यौ मन माहि ।
राठोरनिकौ साधिकै, तव दिल्लीपर जाहिं ॥२८१॥
सवही मेवासै मलत, आइ लगे नागौर ।
तामै चौंडा वसत हौ, राइनकौं सिरमोर ॥२८२॥
आइ दवायो कोटमैं, अैसी कीनी दौरि ।
चौंडा चढि नाहिन सक्यौ, मूवौ निकसिकै पौरि ॥२८३॥
चौंडा लीनौ मारिकै, भाज चल्यौ सव संग ।
वहुत खदेरे ना लरे, सके कटाइ न अंग ॥२८४॥
कमधज कर वरछी लये, भज्जै इहं उनिहार ।
सांग स्त्रिगसे देखिये, मनहु चले म्रिग डार ॥२८५॥

## क्यामखा खिदरखां पठाणसूं जुध करत

॥ दोहा ॥ अप वसि करि नागोरको, चलो दिल्लीकी वोर।
खिजरखानु पुनि क्यामखा, दल वल साजे जोर ॥२८६॥
यहु कहनावत कहत हैं, तवते सकल जहानु।
दील्ली थोरे कागुरे, वहु दल लायो खानु ॥२८७॥
सुनी वात यहु खिदरखा, आयो काइमखानु।
खिजरखानुको सग लै, देत वहुत नीसान ॥२८८॥
चढ्यो खिदरखा दिल्लीते, दल वल साजि अपार।
इत उतके कवि जान कहि, जूज्झन लगे जुझार ॥२८९॥

॥ नाराइच छन्द ॥

चढे जुझार मारके, वदै न घाव सारके।
लरे कटै हटै नही, मरै परै जही तही ॥२९०॥
करी करी लरे मरे, तुरी तुरी किते परे।
सुभट्ट ठट्ट खेतमे, सु घूमि है अचेतमै ॥२९१॥
मुवो सव साथ ही, रह्यो न प्रान हाथ ही।
चल्यो पठान भज्जिकै, दयो न जीव लज्जिकै ॥२९२॥

॥ दोहा ॥ जीते काइमखानजू, भाज्यो खिदर पठान।
खिज रखानुकी वाहि गहि, तखत विठायो आन ॥२९३॥
सवही वात समत्थ है, क्यामखानु चहुवान।
जाकै सिरपर कर धरै, सो दिली सुलतान ॥२९४॥
खिजरखान पतिसाह हुव, करै दिलीमै राज।
चिंता कछु नाहिन रही, पूरै सव मन काज ॥२९५॥
खिजरखानुको रैन दिन, सुखही माहि विहात।
क्यामखानु अरु आप विच, तीमर नाहि समात ॥२९६॥
पाछै सूरिख खिजरखा, यहु समुझि जिय माहि।
क्यामखानु वलवतु हैं, पतियारो कछु नाहि ॥२९७॥
चाहै तासो छाडि है, रासै जानै जाहि।
महावली उमराव है, रहन न दैही याहि ॥२९८॥

राजा अरु परधांन पुनि, जवहि होहि सम दोइ।
पहलैं हनैं सु हनत है, पाछै कछु न होइ ॥२९९॥
यह मनमैं समझी नही, दिली दई करि प्यार ।
कोउ विरवा लाइकै, डारत नाहि उखार ॥३००॥
येक द्यौंस तौ क्यामखां, ठाढे हुते सुभाइ ।
खिजरखांनु दीनौ धका, परो नदीमे जाइ ॥३०१॥
निकसि गयो ज्यो परत ही, खरो रह्यो इक पांन ।
सतत कर रहि है खरौ, इक खांडै अरु दांन ॥३०२॥
मतौ कर्यौ हो खिजरखा, सो जानत हो खांन ।
पैं पतिसाहनिसौ लरे, होत धर्मकी हानि ॥३०३॥
जीयो वरस पचांनुवै, क्यामखानु चहुवान ।
वड़े २ साके करै, गनत न आवै ग्यान ॥३०४॥
साके क्यामलखानके, सागर अपरंपार ।
जो मोकौ आवत हुते, ते मैं करे विचार ॥३०५॥
क्यामखांनकी वातकौ, कर्यौ नही विस्तार ।
भाखै है मैं सुलप अति, अपनी मति अनुसार ॥३०६॥
हतौ हजीरौ दिल्लीमैं, कीनौ काइमखानु ।
लै उत राख्यो छत्रपति, देकै आदर मांनु ॥३०७॥

## श्री दीवान ताजखांके पुत्र

१ फतिहखा, २ रुका, ३ फखरदी, ४ मोजन, ५ इकलीमखा, ६ पहाड़ा ।
फतिहखांन मोजन रुका, फखरद्दी इकलीम ।
और पहारा है छठौ, ताजन सुत बलभीम ॥३०८॥

## ताजखांको बखांन

पांच पुत्र है क्यामखा, सुनि पिताकी बात ।
विषधर कैसे जान कहि, निस बासुर वल खात ॥३०९॥
ताजखानु महमद्दखा, कुतबखान इखतार ।
मौनुखानु पांचौ सुभट, अरिदल भजनहार ॥३१०॥

खिजरखानु पै ना गये, रह्यो बुलाइ बुलाइ ।
बैठे रहे हिसारमै, कर्यो जूहार न जाइ ॥३११॥
जवहि भयो वस कालके, खिजरखानु पतिसाह ।
तबहि मुबारक साहकौ, दीनौ राज इलाह ॥३१२॥
खिजरखाकै बसमै, नाहिन सुनिये कोइ ।
किर्तघनीकौ जानिये, कबहु भलौ न होइ ॥३१३॥
मुवो मुबारक तब भयो, जगमहमद फरीद ।
पतिसाही करि मरि गयो, जबही काल रसीद ॥३१४॥
ताकौ नद अलावदी, दीनौ राज इलाह ।
भयो अमानतखाँ बहुरि, पूत मुबारक शाह ॥३१५॥
ता पाछै बहलोल हुव, दिली महि सुलतान ।
लोदी अपनी भुजन बलु, साध्यौ हिंदस्तान ॥३१६॥
ढोसी ऊपर अखन है, दिली साहि बहलोल ।
वदै न नदन क्यामखा, परे दहुनमै बोल ॥३१७॥
पातिसाहि अैराकके, तुरग मगाये आहि ।
इत निकसे तब अग्नन नै, नौ चुनि लीने चाहि ॥३१८॥
बात सुनी बहलोलनै, कहि पठयो रिस माहि ।
मेरौ मारग देखीयौ, जौ अमु पठयो नाहि ॥३१९॥
अनन लिख्यो बहलोलसौ, मेरै घोरे लाख ।
पै मैं तेरे लये है मो, जुद्धकी अभिलाष ॥३२०॥
मोकौ इतही पाइये, जब जानहि तब आव ।
ढोसी चर्नै न हीं चलौ, गिरकौ गह्यो सुभाव ॥३२१॥
पातसाह अति पजर्यौ, सुनि अक्खनके बोल ।
पै कछु बल नाहिन चल्यो, बैठि रह्यो बहलोल ॥३२२॥
बावन बर अक्खन करी, पात पात मेवात ।
मेवाती भाजत फिरै, ज्यो रवि आगै रात ॥३२३॥

जौलौ जीयो जगतमैं, वध्यो नही पतिसाहि।
वहै करयो इखतारखां, जोई जियकी चाहि ॥३२४॥
जित गिरवर तितही करी, अखन कोटकी मांड।
रहत भोमिया निकट जे, सबे देत ते डांड ॥३२५॥
आवैरे वीते वरष, देत दुवादस लाख।
आठ अमरसरके भरत, कवितु देतु है साख ॥३२६॥
है चौथो सुत कुतुवखां, बस्यो वारुवैं जाइ।
कोऊ वरना कर सकै, परे भोमिया पाइ ॥३२७॥
वस्यो वगरमै मौनखां, गयो नगरसौ होइ।
आस पासके सब नये, वलु कर सकै न कोइ ॥३२८॥
मौनां क्यामलखांन सुत, कूरमरिप चहुवांन।
जाकै दलकी दहलते, कूतल पर्‌यो भगान ॥३२९॥
ताजखांनु सबमै तिलक, दूजो महमदखान।
दोउ अति नीके भये, सूरवीर चहुवांन ॥३३०॥
ताजखॉनुं महमद्‌खा, दोउ रहे हिसार।
ठौर पिता राखी भलै, हौ दहुवनमैं प्यार ॥३३१॥
ढिल्लीपतिसौ ना मिलै, रिस राखै सिरमौर।
ताक्यो खा पेरोजखां, तवहि गये नागौर ॥३३२॥
नागोरीखा उठि मिल्यो, वहुतै आदुर दीन।
हौ ना वदौ दिलेसकै, भये येकतै तीन ॥३३३॥
हांते कबहू होत नां, रहै रैंन दिन सग।
रानै ऊपर चढ़नकै, करि है मते उमग ॥३३४॥
दल वल करि खा चढि चल्यो, आगै मोकल रांन।
कटकनिके ठटु ठानिकै, आयो दे नीसांन ॥३३५॥
दल वल जोताई मिले, दहू वोरिके आइ।
उत्त मोकल पेरोज इत, जुरे जुद्धके चाइ ॥३३६॥

कमधज कूरम भोमिया, वहु पिरोजकै सग।
रानैहूके बहुत दल, लरत न राखै अग ॥३३७॥
नागोरी वाटी अनी, फूल्यो करत कलोल।
गोल हिरोल चदोल पुनि, जर गोल वर गोल ॥३३८॥
ताजखानु महमदखा, खरे तमाचै दोइ।
देखौ तुम केसी करौ, जैसी तुमते होइ ॥३३९॥

## ताजखा महमदखां आगै राना भाग्यो

॥ दोहा ॥ चढे कटक दहु ओरते, मिले वजत निसान।
घमडत हैं मानो घटा, गर्जत हैं मरवान ॥३४०॥
पहलै तौ गोली चली, और छूटी हथनाल।
जिनकी लागी ते परे, ज्यो निकले ततकाल ॥३४१॥
बाँन चले दहुवोरके, वहुत रहे गडि देह।
घाइल अैसे लागि हैं, है मानौ येसेह ॥३४२॥
घोरे वाहे खानपर, रानै अधिक रिसाइ।
धका सहार न सक्यो, छूटि गये तव पाइ ॥३४३॥
भाजि चल्यो पेरोजखाँ, ताकी है नागौर।
पाछै आवै लूटतौं, मोकलसी सिरमौर ॥३४४॥
चार कोस लो गैल करि, लैने जो नीसाँन।
रान चल्यौ चीतोरकौ, चितुमै करत गुमाँन ॥३४५॥
ताजखानु महमद्खा, ठाढे वाही खोज।
रहे तमाचै ही खरे, भाजि गयो पेरोज ॥३४६॥
नागौरीकौ भाजतै, नैकु न लागी वार।
भाकत ही भइया रहे, कहा करै करतार ॥३४७॥
सोच रहे दोउ खरे, रानौ निक्स्यो आइ।
ज्यौं चीतौ अगकौ तकै, परे रोसमे धाइ ॥३४८॥
लरि विचर्यो सीसौदियो, जव हि पर्यो घमसान।
द अपने पेरोजके, नेजे पुनि नीसान ॥३४९॥

पाछै गये पहार लौ, वहुत वढ़ी कर लूट ।
जुगल वाजकै हाथते, गयो चिरीसौं छूट ॥३५०॥
उत ते ये दोऊ फिरै, जैत दमांमे देत ।
रानांकी रज लूट ली, गज हय दर्व समेत ॥३५१॥
अव आये नागौरमें, नेजो पुनि नीसांन ।
लुटवाये पेरोजखा, ते पठये चहुवांन ॥३५२॥
वहुत चप्यौ पेरोजखा, मुख ना सकै दिखाइ ।
वात चले जव जुद्धकी, सुनि सुनि अधिक लजाइ ॥३५३॥
और इतेपर जस जुरे, ताजन महमदखांन ।
काक भये पेरोजके, पढ़िहैं सकल जहांन ॥३५४॥
स्वांम भगे सेवक लरै, ते रजवंत विचार ।
जर उखरे तरु ठाहरै, तैसौ यहु अधकार ॥३५५॥
चोरी डिठ पेरोजखां, जव ये दोउ जाहि ।
अैयौ ग्वैयोही रहै, हसि वोलत है नाहि ॥३५६॥
जो आपुन कापुरस ह्वै, सुभट न भावै ताहि ।
जैसौ कोऊ आप ह्वै, करै सु तैसै चाहि ॥३५७॥
चोरी डिठ पेरोजखा, रोस भरे चहुवान ।
अनरसमै ही ऊठि चले, ताजन महमदखान ॥३५८॥
वबु दमामेकी सुनी, रिस उपजी चित खांन ।
अपनै दलसौ यो कह्यौ, इनको देहु न जांन ॥३५९॥
नागोरी पेरोजखां, दल वल साजि अपार ।
आइ दवाये लरनकौ, फिरे जुगल जूझार ॥३६०॥
जुद्ध मच्यौ नॉरद नच्यो, भाज वच्यो नहि सूर ।
चितसौ जूझे जोध तिन, हितसौ ले गई हूर ॥३६१॥
परे खेतमैं ताजखा, जवहि होइ घनघाइ ।
निकसे महमदखांनु तव, नाहि सके ठहराइ॥३६२॥

नागौरीखा जीतिकै, बहुरि गयो नागौर।
रहे खेतहीमै परे, ताजखानु सिरमौर ॥३६३॥
घाइल फिरहिं उठावते, उत आये राठौर।
परे हुते बेसुध भये, ताजखानु जा ठौर ॥३६४॥
देखत ही रनधीर तब, लैके गये उठाइ।
जबहि घाव नीके भये, दये हिसार पठाइ ॥३६५॥
बडो कर्‌यो करतारनै, ताजखानु चहुवान।
इक जूझे पुनि ऊबरे, प्रगट्यो सुजस जहान ॥३६६॥
महा सुभट ताजन भयो, लयो सुजस संसार।
भले पजाये भोमिया, करवर अरु करवार ॥३६७॥
ताजनकी तरवारकौ, डर उपज्यो नागौर।
भै मानै पेरोजखा, खुलत न कबहू पौर ॥३६८॥
हने खेतरी खरकरी, बौहानो करि बैर।
पाटन रेवासो मिले, बस कीनी आवेर ॥३६९॥
कछवाहे निरवान पुनि, तूवर और पवार।
इनपै लीनी पेसकस, जानत सब संसार ॥५७०॥
॥ सवैया ॥ क्यामखानुनदन अरिकदन ताजन डर डरपन नागौर।
हने खेतरी और खरकरी बौहानौ पाटन इक दौर।
रेवासौ दलमल्यो ते गवर गढ आवेर खुलत ना पौर।
तूवर पवार देवरे कूरम साचे चहुवान सिरमौर ॥३७१॥
॥ दोहा ॥ जबहि भये बस कालके, ताजखानु चहुवान।
राखे तबहि हिसारम, क्यामखान असथान ॥३७२॥
महमदखान जब मरि गये, राख्यो हासी माहि।
भाई और हिसारमे, कोऊ राख्यो नाहि ॥३७३॥
ताजखानु जब चलि गये, फतिहखानु सिरमौर।
बठो कोट हिसारमै, भले पिताकी ठौर ॥३७४॥

## श्रीफतिहखांके पुत्र

१ जलालखां, २ हैवतसाह, ३ महमसाह, ४असदखां, ५दरियासाह, ६ साहमनसूर, ७ सेख सलह, ८ वलो, ९ सग्रामसूर, १० हेतम ।

खां जलाल हेतम बलो, सलह साह मनसूर ।
दरिया हैवत असद महमद, जुद्ध सूर संपूर ।।३७५।।

## अथ फतिहखांको वखांन

फतन भयो अतही प्रवल, नम्यो न काहू सीस ।
काहूकौ मानत नही, येक विनां जगदीस ।।३७६।।
नीव दई षटकोटकी, येक द्योस कहि जांन ।
नगर फतिहपुर आपनौ, कर्यो फतन असथान ।।३७७।।
नयो वसायो फतिहपुर, हौ सरवर उद्यान ।
नांव आपनै फतेहखां, कर्यो वड़ो असथांन ।।३७८।।
पदरहसै जु अठौतरै, बस्यो फतहपुर बास ।
सुद पाचै तिथ ही तवहि, और चैतकौ मास ।।३७९।।
संन सत्तावन आठसै, जगमै कर्यो प्रकास ।
माह सफर दिन वीसवै, वस्यो फतहपुर बास ।।३८०।।
कोट चिन्यो नीकै नखित, सुथिर कर्यो करतार ।
आस पासके भोमियां, आवहि करन जुहार ।।३८१।।
पल्हू सहेवा भादरा, पुनि भारंग अस्थांन ।
और बाइलै कोट ये, कीये फतन चहुवांन ।।३८२।।
पातसाहकी चोखसौं, रहि ना सके हिसार ।
कर्यो फतिहपुर फतिहखां, इतहि आइ तिह बार ।।३८३।।
प्रथम रनाउमै रहे, जो लौ चिनियो कोट ।
पाछै आये फतिहपुर, लये साथ दल कोट ।।३८४।।
पातसाह वहलोल चित, उपजी रिनथंभ चाहि ।
मिल्यो न मोसौ आइकै, हेंदू कोधौ आहि ।।३८५।।

ढल बल सजि लोदी चल्यो, रिनथभौरको लैन ।
दूर बिना डिठ ना परै, येक भये दिन रैन ॥३८६॥
सुनी फतिहखा बात यहु, दल बल साजि अपार ।
मारगमैं बहलोलकौं, कीनो जाइ जुहार ॥३८७॥
लोदी देखत फतनकौ, बहुत बडाई दीन ।
क्यामखानके नावते, अक बारनि भर लीन ॥३८८॥
नाव सुनत ही यो कह्यो, तब लोदी पतिसाह ।
फतिहखानके मिलत ही, दीनी फतह अलाह ॥३८९॥
परधाननिसौ यो कह्यो, बार बार सुलतान ।
कचनको मानस तक्यौ, फतिहखानु चहुवान ॥३९०॥
रिनथभोरहू मैं सुन्यो, आवत है बहलोल ।
तब माडौकी छत्रपति, उनहू लीनौ बोल ॥३९१॥
ताकौ नाव हिसामदी, माडौको सुलतान ।
रिनथभोरकी भीरकौ, आयौ दै नीसान ॥३९२॥
जब इतते लोदी गयौ, दल बल लये अपार ।
गढई भयौ हिसामदी, नाहि सक्यौ करि रार ॥३९३॥

## फतननैं हिसामदी माडौकौ पातसाह मार्‌यो

येक द्यौस बहलोलनै, फत्तन लयौ बुलाइ ।
प्यार कियौ आदर दियौ, बात कही बिरदाइ ॥३९४॥
दादे तेरे क्यामखा, कैसे कीने काम ।
फतिह करौ रिनथभकौ, फतिह तिहारै नाम ॥३९५॥
फतिहखानु ह्वैकै बिदा, चले लगे गढ जाइ ।
आगै साह हिसामदी, लर्‌यौ सनमुख आइ ॥३९६॥
खोनि पौरि हिसामदी, देख्यौ थोरौ संग ।
आपुन बहु दलबल लह्यो, आये लरन उमंग ॥३९७॥

॥ अर्धभुजंगी छंद ॥ इतहि चहुवानं, उतहि सुल्लतानं।
चले नाल वान, पर्‌यौ घमसान ॥३९८॥
वहै सांग भारी, गडै तन कटारी,
लगै चोट कारी, मरै वहु जुझारी ॥३९९॥
परे राव रान, पर्‌यौ सुल्लितान।
जित्यौ फतिहखानं, भयो जस जहानं ॥४००॥

॥ दोहा ॥ दुहूं वोर सूरा कटे, वहुत परचो घमसांन।
बादै हन्यौ हिसामदी, जैत भई दीवांन ॥४०१॥
काट्यो सीस हिसामदी,पठयो ढिग पतिसाह।
हर्षवंत छत्रपति भयो, देख्यौ नीकै चाहि ॥४०२॥
फतिह करचो रिनथंभ तन, पैठौ गढमै जाइ।
पातसाह बहलोलनै, पाछै देख्यौ आइ ॥४०३॥
गढ़ लै दिल्लीकौ चल्यौ, लोदी साह पठान।
फतिहखांनु चहुवानकौ, दीनौ मनसब मान ॥४०४
जैत पत्र लै फतिहखा, आयौ अपनै देस।
थर हर कपै भौमिया, जबते कर्‌यौ प्रवेस ॥४०५॥
नारनोलते अखनकी, आई यहै पुकार।
मेवाती सबही मिले, माड्यौ चाहै रार ॥४०६॥
कै तुम आवहु आपही, कै दल देहु पठाइ।
भय्यनकौ यहु काम है, संकट होहि सहाइ ॥४०७॥
नारनोलकौ फतिहखा, दलवल दये पठाइ।
अंखिन खिल्यो अति देखकै, फुल्यो अग न माइ ॥४०८॥
मेवाती उतते चले, लागे ढोसी आइ।
इतते चढ़ि इखतारखां, सनमुख लीने आइ ॥४०९॥
मार परी दहु वोरते, जूझि गये जूझार।
मेवाती दल निवल ह्वै, हारि चले तजि रार ॥४१०॥

वादा पहुच्यौ चिमनकौ, दुदुभ लयो छिडाइ ।
जैत भई सब जग सुनी, अखन न अग समाइ ॥४११
फतिहखानु दल फतिह कर, आये लै नीसान ।
सदा फतिहपुरमे बजै, रससौ सुजस जहान ॥४१२॥
फतिहखानुके दल प्रबल, भये येकतें येक ।
कौन कौनकौ जावल्यौ, मौहे सुभट अनेक ॥४१३॥
काधिल रिनमलराइकौ, दयो खेत विचराइ ।
सीस कटे वहु गुन लर्‍यो, वहु गुन दये दिखाइ ॥४१४॥
सारौ सागै रानकौ, अजा साखलौ नाव ।
फतिहखानकै कटकनै, मारि गिरायो ठाव ॥४१५॥
तिह समये चीतौरहौ, आपुन फतन मुछार ।
स्वामि विना सेवक लरे, सुजस भयो संसार ॥४१६॥
जेते है दल फतनके, राठोरनसौं रार ।
जो आपन ह्वै सापुरस, तिह सेवक जूझार ॥४१७॥
तैसी ही वुधि उपजत, वैठत तैसे पास ।
जान कहै यामै नही, अत आदिकी रास ॥४१८॥

## फतननै मुसकीखा किररानी मार्‍यो

किररानी हौ जातकौ, मुसकीखा तिहि नाम ।
आयो फत्तनसो लरन, खोवन अपनी माम ॥४१९॥
इतने फतिहखा चढ्यौ, दलवल साजि अपार ।
सरसैमं मिलि दुहुननै, सरस मचाई रार ॥४२०॥
॥त्रिभगीछद॥ उतहि पठान, इत चहुवान, गज केकान जोधजुरे ।
गोली वहु छुटै, करपग टुट्टै, मस्तक फुटै नाहि मुरे ॥४२१॥
लगे तन वान, निकसै प्रान, जूझै ज्वान थकि न रहै ।
वरछी अनियारी, तेग दुधारी, काटै भारी सूर सहै ॥४२२॥

॥ दोहा ॥ वहुत भयो जुध ना मिटै, तव वादै असु डरि ।
नारि काटि करवारसौ मुसकी दीनौ डारि ॥४२३॥
जैतपत्र लै फतिहखा, आये अपनी ठौर ।
बहुरि करी आवेर पर, चाहुवांन दै दौर ॥४२४॥
लूटि लई आवेर सव, गये भोमिया भाजि ।
नीकी विधिसौ लरि मुये, हौ जिनके मुंह लाज ॥४२५॥
आयो फतन फतिह कर, फूल्यो अग न माइ ।
वहुरि भिवानी पर चल्यो, नीकी सैन वनाइ ॥४२६॥
जाइ भिवानी घेर ली, दल-वल अमित अपार ।
आगै जाटू जावले, भले लरे जूझार ॥४२७॥

## फतननैं भिवानी मारी बंधकी करी

॥धवल छंद॥ उत जाटू चहुवान है, भयो जुद्ध पर्‌यो घमसांन है ।
उडि धूरि गई असमांन है, कहू दिष्ट न आवत भांन है ॥४२८॥
चलै गोली वान अपार ही, वहै जमधर अरु करवार ही ।
वरछी ह्वै जा हिंदु सार ही, परे जाटू होइ सु मार ही ॥४२९॥

॥ दोहा ॥ फतिह फतिहखा की भई, जाटू हारे अत ।
लूटि भिवानी बंधकी, आने पकर अनत ॥४३०॥
नीके मारे जोध दल, फतिहखानु चहुवांन ।
अैसौ कौन जु लरि सकै, कहौ भोमिया आन ॥४३१॥
जोधैकै जियमे परि, करौ फतनसौ सुक्ख ।
नातौ करिहौ ज्यौ मिटै, दुहू वोरकौ दुक्ख ॥४३२॥
जोधै पठियो नारियर, फतन लीनौ नाहि ।
काधिल वहु गुनहन्यौ हौ, रिस राखत मन माहि ॥४३३॥
महमदखां सुत समंसखां, तवहि जूझनू नाहि ।
उतहि नारियल लै गये, उनहू कीनी माहि ॥४३४॥

बहुरि समसखा जो कह्यो, उत व्याहनको जाइ ।
जौ न रहौ करवार सग, डोला देहु पठाइ ॥४३५॥
यहै बात वै करि गये, डोला दयो पठाइ ।
मीराजी जो कह्यौ हो, मिल्यौ समै वहु आइ ॥४३६॥
पातसाह वहलोलनै, फत्तन लयो बुलाइ ।
निस दिन राखे निकट ही, छिन छिन प्यार जनाइ ॥४३७॥
येक द्योस बहलोलनै, अैसें कह्यौ विचार ।
हम तुम नातो चाहिए, बढै प्यारम प्यार ॥४३८॥
अदल वदनको साक ह्वै, इछ्या पूजै प्रान ।
हम लोदी है जातके, जो तुम हो चहुवान ॥४३९॥
तबही कह्यो जो फतनने, बदले साक न होइ ।
मेरे तो नाही सुता, अब अनव्याही कोइ ॥४४०॥
पातसाह मान्यौ बुरौ, फतन चढ्यौ रिसाइ ।
बहुरौं दिल्ली ना गयौ, बैठ्यौ अपने आइ ॥४४१॥
सममखानु चहुवानसौ, कहि पठयो पतिसाह ।
अदल बदल नातौ करै, जूहै जीवमें चाहि ॥४४२॥
सुनी बात यहु समसखा, बहुत बधाई कीन ।
उहि तनया अपसुत बरी, बहन आपनी दीन ॥४४३॥
फत्तन जीयो जबहि लौ, नाहिन बद्यो पठान ।
सीस न नायो दिल्लीकौ, जानत सकल जहान ॥४४४॥

॥ सवैया ॥

ताजन अस विध्वस धरा सबहि भुमिया भुज पानि पजाय ।
मारि लयो सुलतान हिसामदी, जाटू भिवानीके धूरि मिलाये ।
चिमनको हन लीनौ नीसान, भजाये है काधिल जादौ रिमाये ।
लूटि आबेर लयो रिनथभ, जहानमे फत्तनको जम छायो ॥ ४४५॥

## श्री दीवान जलालखाँके पुत्र

१ दौलतखा, २ अहमद खा, ३ नूरखा, ४ फरीदखा, ५ निजामखा,

६ पहाड़खां, ७ लाडखां, ८ दाऊदखा, ९ अवन, १० महमदमाह ।
दौलतखा, अहमद अवन, लाड फरीद निजाम ।
महमद नूर पहारखां, खां दाऊद समांम ॥४४६॥

## जलालखांको वखान

जवहिं भये वस कालके, फतिहखानु सिरमौर ।
तव जसवत जलालखां, भये पिताकी ठौर ॥४४७॥
कोट करयो ही फतिहखां, तापर कीनी और ।
कीनी खांन जलालनै, वडड़ी वाँकी पौर ॥४४८॥
दिल्लीकै पतिसाहकी, वदैनखांनु जलाल ।
नागौरीको दुख दये, लूटि लूटि लै माल ॥४४९॥
नागौरीखां रिस भर्‍यो, दल कीने अनग्यांन ।
वीरी फेर्‍यो सभामैं, लयो मुगल चौपांन ॥४५०॥
कटरा थल जागीर ही, इत दल साजे आइ
सुनियत वात जलालखां, वैठ्यौ सेन वनाइ ॥। ४५१॥

## जलालखां चौपानखां मुगल आगै जीत्यौ

उतते आयो रोसमैं, लरन चौप चौपान ।
इतते दौर्‍यौ अतुलि वल, खां जलाल चहुवांन ॥४५२॥
येक वार छाडे भले, ताते मुगलनि वांन ।
किते येक घाइल भये, मानस अरु केकान ॥४५३॥
जवहि जलौ सव संगसौं, लई येक वर वाग ।
सके न वान चलाइकैं, गये मुगलवा भाग ॥४५४॥
जान तक्यौ चौपानखा, पुंहच्यौ खानु जलाल ।
मनहु वाज चिरिया गही, पकर लयो ततकाल ॥४५५॥
छाडि दयौ चौपानखा, दयो नितंवनु दाग ।
हाथी घोड़े दर्व रजु, लाज गयो सव त्याग ॥४५६॥

तव घर आयो जीतिकैं, देत जैत नीसान ।
खा जलालकी सर करै, को है ऐसो आन ॥४५७॥

## जलालखानें छापौरी आंवेर फतिह की

॥ दोहा ॥ छापौरी ऊपर चढ्यो, फिर चकवै चौहान ।
उतके अनगन भोमिया, मारि कर्‌यो घमसान ॥४५८॥
वहुरि गये आवेर पर, मारि मिलाई धूर ।
पै भुमिया नीके लरे, मरे लाज सपूर ॥४५९॥
हाथीखान जलाल को, भुमियनि घेर्‌यो आन ।
दलमैं काहू ना लग्यो, तवयो आप दीवान ॥४६०॥
लोग लगे हैं लूटको, काहूको सुधि नाहि ।
अपनी भुज वर खा जलो, आइ पर्‌यो उन माहि ॥४६१॥
करी लये वै जात हे, पुहचे जल्लोखान ।
छाडि गये ज्यो लै भजे, ऐसे लाये वान ॥४६२॥
तव घर आये जीतिकैं, खा जलाल चहुवान ।
सूरत्तनको जगतमैं, सव को करत वखान ॥४६३॥
समसखानु जव मरि गयो, फतिहखानु तिह ठौर ।
व्याह्यौ हो वहलोलकैं, वदत न काहू और ॥४६४॥
भाई और विमात है, तिनही न वाटो देत ।
जो कछु उपजै जूंभनू, मवै आपही लेत ॥४६५॥
तव जोधापै चलि गयो, नाव मुवारकसाह ।
नाना जू उपर करहु, ज्यों हम होइ निवाह ॥४६६॥
तव जोधैंने यो कह्यो, मोते कछू न होइ ।
मामू तेरे निकट है, वीका वीदा दोइ ॥४६७॥
तवहि मुवारकसाह उठि, आयो मामू पास ।
वैंहू भीर न कर सकैं, तव उठि चल्यो निरास ॥४६८॥

उतते आयो फतिहपुर, ताक्यो खानु जलाल।
बहुत प्यारसेती मिल्यौ, भर लीनो अंकमाल ॥४६९॥
कह्यो मुबारक साहनै, हौ आयो तुम ताक।
जोधं बीकै हौ फिर्यौ, गनै न कोऊ साक ॥४७०॥
सबै डरै बहलोलते, ऊपर करै न कोइ।
काम हमारो जल्लोजू, तुमते ह्वै तो होइ ॥४७१॥
जलो कह्यौ बहलोलते, डर्यो न मेरो बाप।
अब जो हौ बाते डरौ, खोर लगाऊं आप ॥४७२॥
खां जलाल तब कटक करि, गये जूझनू माहि।
फतिहखांनुके दल भगे, जूझ सक्यो को नाहि ॥४७३॥
तबहि मुबारकसाहकौ, दयो जूझनू राज।
फतिहखांनु उत मरि गयो, पूजे सब मन काज ॥४७४॥
फतिहखांनु जब मरि गयो, सुत समस सिरमौर।
महमदखां टीकौ कर्यौ, गई मुबारक ठौर ॥४७५॥
रह्यौ लुहागर जाइकै, खांनु जलाल जुधार।
नागौरीकौ देत दुख, पकरे बोट पहार ॥४७६॥
सूनो फतिहपुर सुन्यौ, चित बीदा ललचाइ।
जानत काहू भांतिकै, गढ़मै पैठौ जाइ ॥४७७॥
बीदा दल बल जोरिकै, नरहर उतर्यो जाइ।
खानुं दिलावरसौ मिल्यौ, बात कही समझाइ ॥४७८॥
नांहि फतिहपुरमै कोउ, तुम चलि मोकौं देहु।
देउं रुपया दस सहस, अरु इक तनया लेहु ॥४७९॥
सुनियहु बात पठांन कें, भाई है मन मांहि।
देइ दमामो उठि चल्यो, गहर लगाई नांहि ॥४८०॥
आवत आवत गोवरै, उतरे दोउ आइ।
भलो महूरत ना लहै, पैंठे गढ़मैं जाइ ॥४८१॥

मानस दोर्यो नगरकौ, गयो लुहागर माहि।
यहँ कहँ दीवानजू, फिर गढ पावो नाहि ॥४८२॥
वीदा आया कटक करि, खानु दिलावर सग।
अैसौ कौन जु करि सकै, तुम विन उनसौं जग ॥४८३॥
जल्लीको वेटो वडौ, दौलतखा तिह नाम।
वात सुनत ही चढि चल्यो, अचवन नीर हराम ॥४८४॥
आइ रही थोरी निसा, तव गढ पैठ्यो आन।
दौलतखा जल्लो नदन, देत जैत नीसान ॥४८५॥
तव वीदा विडुरन लगे, लाग्यो डरुन पठान।
दहदह हल खलभल भई, आये दौलतखान ॥४८६॥
आप आपकौ भजि गयै, कमधज और पठान।
त्रास परे ज्यो वाघकी, भग्गे गऊ उद्यान ॥४८७॥
पाछैते आयौ उतहि, खा जलाल चहुवान।
जैत भई है पुत्रकी, वहु सुख उपज्यो प्रान ॥४८८॥

॥ सवैया ॥

खा जलाल, मरद मुछाल, चौपानकौ घान मैदानमें कीनौ।
छार करी है, छपोलिय जरिकै, मरिहिकै जु लुहागर लीनौ।
गज अंवेर, भये सव वरिय, टाक समसखा ह्वै रह्यौ हीनौ।
जूझनू आनि, विठायो भुजा गहि, टीको मुवारकसाहको दीनौ ॥४८९॥

## श्री दीवान दौलतखाके पुत्र

१ नाहरखा, २ होवनखा, ३ वाजीदखा।

॥ दोहा ॥ नाहरखा वाजीदखा, होवनखा जुझार।
दौलतखा नदन नरिंद, तीनौ मरद मुछार ॥४९०॥

## दौलतखाको वखान

जवहि भये वस कालकै, खा जलाल सिरमौर।
तव दौलतखा जान कहि, वैठे उनकी ठौर ॥४९१॥

दौलतखासौ खेत चढि, लरै सु अैसी कौन ।
भै माने भरमै फिरै, दुर्जन छाडै भौन ॥४६२॥
बैरी आये नाक सव, घर भाकनकी आन ।
आक ढाक छपते फिरै, हाक धाक चहुवांन ॥४६३॥
बिरद वहत इन वातके, दौलतखां दीवांन ।
ना भाजौ जो आइ हैं, लरन सात सुलतान ॥४६४॥
और करी ही आन यहु, नाहिन लेउ अकोर ।
जैसी कौड़ीकौ गनौ, तैसी लाख करोर ॥४६५॥
और कहत हे वात यहु, जौ विन पावै कोइ ।
कौड़ी हाथ न लाइ हौ, अरव खरव जो होइ ॥४६६॥
आवै जिती अगुस्ट तर, सीव न दावंन देउ ।
और पराई भूमिकै, रचक दावन लेउ ॥४६७॥
दौलतखांमै ही कछू, रचनहारकी जोत ।
बचन जु मुखते उच्चरत, सोई निहचै होत ॥४६८॥
बीका ढोसी गयो हौ, उतते आयो भाजि ।
· ··रन चित चोख धरि, चल्यो उतहि दल साजि ॥४६९॥
पाटोधै डेरा भयो, तव पठये परधान ।
लूनकरन चिट्ठी लिखी, करिकै वहुत गुमांन ॥५००॥
दौला चीठी देखितै, वैगौ मोपै आइ ।
जौ अपनौ चाहै भलौ, तौ कछु भुगत पठाइ ॥५०१॥
वाचत ही अति पर्जर्‌यो, खा जलालकौ पूत ।
कह्यौ काम लै भाड़कौ, या चीठीमै मूत ॥५०२॥
परधांननिकै देखते, मूत्यौ चीठी माहि ।
जरि वरिकै क्वैला भये, वोल सके कछु नांहि ॥५०३॥
वाधी अचर वसीठके, वारू रेत मगाई ।
लूनैकै सिर रेत है, जो नां लरिहै आई ॥५०४॥

लूनंसेती यौं कह्यौ, जो तू चढ्यौ तुपार।
आई जो आयो नही, तौ रासिन्भ असवार ॥५०५॥
परधाननिको ऱके दै, काढे वाही ऱार।
कह्यो वसीठ न मारिये, नातर डारत मार ॥५०६॥
जवहि गये परवान उठि, सोच भयो पुर माहि।
तव दौलतखा यो कह्यौ, वाकं घर सिर नाहि ॥५०७॥
लूनकरनके ढिग गये, फीके मुख परधान।
मकल वचन परगट करे, कहे जु दौलतखान ॥५०८॥
लूनकरन सुनि रिस भर्‍यो, तव यहु कर्‍यो विचार।
आवत याकौ मारिहैं, पहलं ढोसी मार ॥५०९॥
उतते चढि ढोसी गयो, दलवल लये अपार।
आगै रहत पठान हे, नीके लरे जुझार ॥५१०॥
तुरक मान कीनी मदत, जाँनत सकल जहान।
हेंदू मारे खेत घर, भली पर्‍यो घमसान ॥५११॥
लूनकरन मार्‍यो उतहि, लूटि लयो सव साथ।
तुरक मान कवि जान कहि, भले नगाये हाथ ॥५१२॥
पहले हीते जो कह्यो, दौलतखा दीवान।
सोई निवर्‍यो होइकै, अचल वचन चहुवान ॥५१३॥
दौलतखा वाको वली, ना कौ गजै ताहि।
डाको वाजै जैतको, साको मारहि साहि ॥५१४॥
वाकै वाकै ही वने, देखहु जियहि विचार।
जो वाकी करवार है, तौ वाको परवार ॥५१५॥
वाकैसी सूघी मिलै, तौ नाहिन ठहराइ।
ज्यो कमान कवि जान कहि, वानहि देत चलाइ ॥५१६॥

## सुलतान वावरसु दौलतखा मिल्यौ

वावर काविलते चल्यौ, ढीली देखन चाहि।
भेख कलन्दरको कर्‍यो, येक वाप सग ताहि ॥५१७॥

आवत आवत फतिहपुर, इक दिन निकस्यौ आइ।
मिलि दीवानसौं यो कह्यौ, येक मंगावहु गाइ ॥५१८॥
भूखौ है दिन तीनकौ, वाघ हमारौ आज।
दीजै गाइ मगाइकै, ज्यौं पूरै मन काज ॥५१९॥
दौलतखां दीवाननें, दीनी गाइ मंगाइ।
देखौ मेरे देखतै, वछुवा कैसे खाई ॥५२०॥
मारनको वछुआ उठ्यौ, निकट तकी जव गाइ।
हाक दई दीवाननै, सिघ सक्यौ नहि जाइ ॥५२१॥
वाघ चलै उठि गाइकै, फिर हटकै दीवांन।
उहि ठौर ठाढ़ौ रहै, गऊ न पावै खांन ॥५२२॥
तव वावरनै यौ कह्यौ, खा देखह जु गाइ।
जौ तुम यासौ यों करी, तौ......रि जाइ ॥५२३॥
डिस्ट करेरी सापुरस, सिघ न सकै सहार।
मद कुजरको सूकि है, सुनिकै सुभट हकार ॥५२४॥
वावर जव इततै गयो, देख्यो अलवर जाइ।
हसनखांनकै कटककै, देखि रह्यो भरमाइ ॥५२५॥
उतते ढीलीको गयौ, तक्यों सिकदर साह।
पाछै काविलकौ गयो, सकल हिद अवगाह ॥५२६॥
पूछन आये लोग सव, ढिली मंडलकी वात।
तव वावरनै यो कह्यौ, तकी तीनही जात ॥५२७॥
तीन पुरष अैसे तके, सगरे हिदसतान।
तिनकी सम कौ जगतमै, डिस्ट न आवै आन ॥५२८॥
येक सिकंदर आपही, ढीलीको पतिसाह।
पुनि मेवाती हसनखां, जाकै कटक अथाह ॥५२९॥
तीजौ दौलतखां तक्यौ, नगर फतिहपुर आइ।
जाके डरते वाघहूं, मार सक्यो नां गाइ ॥५३०॥

दौलतखा चहुवानकैं, कीजै कहा बखान ।
दीनदार दातार है, पुनि जूझार दीवान ॥५३१॥

## दौलतखानैं गौर निरवान मारे

लूट चले नागौरके, गाव गौरि निरवान ।
दौलतखा यहु बात सुनि, चढ्यौ बजे निसान ॥५३२॥
मारगमे घेरे सकल, गौर और निरवान ।
मच्यौ जुद्ध नारद नच्यौ, पर्‌यौ बहुत घमसान ॥५३३॥
जीते अत दीवानजू, दुर्जन मारे कूट ।
दौलतखा चहुवाननें, लूट लइ सब लूट ॥५३४॥
चढ्यौ अहेरै येक दिन, दौलतखा दीवान ।
बाज कुही बहरी जुरे, बासे सग अनग्यान ॥५३५॥
बहरी छाडी कूजको, गई निकट आकास ।
डिष्ट कहू आवै नही, उठि आये तजि आस ॥५३६॥
जात जात बहरी गई, उतरी जाइ हिसार ।
उतहि बुलावत बाजकू ठाढे मीर सिकार ॥५३७॥
सौपी लै सिकदारको, राखी करिकै प्यार ।
दौलतखा यहु बात सुनि, लई हिसार कतार ॥५३८॥

## दौलतखां आगे मुहवतखा साराखानी भाग्यो

हो सिकदार हिसारकौ, नाव मुहबतखान ।
साराखानी सैन सजि, आयौ लरन पठान ॥५३९॥
दौलतखा यहु बात सुनि, नासौ उतरे जाइ ।
उतते वहु उतते चढे, मिली सैन द्वै आइ ॥५४०॥
महवतखानैं दूरतें, देख्यौ दौलतखान ।
मुख फीकौ उर धाधकी, बिचलन लागे प्रान ॥५४१॥

सूधी कही पठांननै, अपनै दलसी वात ।
दौलतखा चहुवानसौ, मौपे लर्‌यौ न जात ॥५४२॥
यौ कहि मिटि कै उठ चल्यौ, छूट गयौ है धीर ।
निकसि गयौ ज्यौ वाटमै, तन उपजी भै पीर ॥५४३॥
देत दमामे जेतके, आयौ दौलतखांन ।
कोट सुभट संमडिष्टही, मारत है चहुवांन ॥५४४॥
खा सहावसौ खेत चढ़ि, नीकौ कर्‌यौ बचाव ।
जो को नातौ पालिहै, सो ना ताकत दाव ॥५४५॥
आपहि मारत आपही, सु कर्मांहिसो जात ।
गोत घाव जो कीजीये, मनहु करी अपघात ॥५४६॥
डारी येक डुराइये, डोरि हिडारि अनेक ।
जे उपजे रज येकते, है तिनकी रज येक ॥५४७॥
जो रज खोवै गोतकी, लजत नांहि ज्यो मांहि ।
कै वाहूमें रज नही, कै उहि रजकौ नाहि ॥५४८॥
दुख पावत दुख गोतकै, है सु तिलक कुल अैन ।
फलिका पाइ पिरातु है, नींद न आवत नैन ॥५४९॥
दौलतखाके सुभ वचन, सुनहु सबै दै चित्त ।
तीन बात दीवांनजू, कहत रहत यो नित्त ॥५५०॥
करता जानहु येक करि, जिन मन आनहु दोइ ।
सब रचना आपै रची, संगी लयो न कोइ ॥५५१॥
धीरज देहु न छाड़िकै, डरहु न विन करतार ।
कहा भयो दुर्जन भये, जौपै लाख हजार ॥५५२॥
कहा भयो कवि जांन कहि, बैरी बकी कुबात ।
कबके गिर गिर कहत हैं, पै गिरना गिरजात ॥५५३॥
और कहत दीवांन जू, समझहु वात विवेक ।
न्याइ समै दुर्जन सजन, दोऊ जानहु येक ॥५५४॥

भयो सिकदर छत्रपति, मर्‌यो जबहिं बहलोल ।
दौलतखा नाहिन वदै, भुजवर करै किलोल ॥५५५॥

॥ सवैया ॥

दौलतखा चहुवान अपनै भुजनि पानि
होइ मतिवारौ हाथी अरि चीर मारी है ।
देखै गज सैन तब रचक वदै न कछु
सूकै मद गज वाघ होइकै विदारी है ॥
सिघकौ तकेते पल कल सारदूल होइ
सारदूल देखकै भुजनि वर मारि है ।
नदन जलालखाकौ वाज होइ ततकाल
धावै खल दल जब तीतुर निहारि है ॥५५६॥
दौलतखा चहुवान मलिकै नागोरी मान
तिमरके दलवग भीलि भात भजे है ।
महवतखान साराखानी हू भजाइ दीनौ
गौर निरवान मारे गढ कोट गजे है ।
अरिन नारि वन वन
पानीयो न पावै अग मजनन मजे है ।
तनमै न भूषन न वसन भूखी डोलत
मुख न तवोर द्रिग अजन न अजे है ॥५५७॥

॥ दोहा ॥ भयो मुवारक साहकै, वडडो खान कमाल ।
ताकौ दीनी झूझनू, और सबै वित माल ॥५५८॥
दूजौ पुत्र सहावखा, ताकौ नौहा दीन ।
जीयौ तौलौ उत रह्यौ, भईयाको आधीन ॥५५९॥
दोउ भइया जत्र मुये, गोनें छाडि जहान ।
पूत रहे इन दुहुनके, तिनको करौ वखान ॥५६०॥
वेटा खान कमालको, भीखनखा तिह नाव ।
गज झूझनमें करै, वाकै वस पुर गाव ॥५६१॥

वेटा खांन सहावकौ, महवतखा तिह नांम।
भीखनखांसू चोख चित, पै नित करत सलाम ॥५६२॥
भीखनखाहूनैं लख्यौ, कपट महोवतखांन।
तवते डिस्ट न जोरिहै, मनमे वढी रिसांन ॥५६३॥
तव नौहांकौ, छाडिकैं, चल्यौ महोवतखान।
आइ फतिहपुरमैं रह्यो, राख्यौ दौलतखान ॥५६४॥
महवतखां वेटी दई, फदनखांनकौ चाहि।
ज्यों लै दैहै झूझनू, दैन जोड़ाये आहि ॥५६५॥
केतक दिन सेवा करी, वहुरि वीनती कीन।
मोकौ भीखनखांननैं, देस निकारौ दीन ॥५६६
दौलतखां तव यों कह्यो, नौहा तेरी आहि।
देखै कौन निकारिहै, तूं उत वेगौ जाहि ॥५६७॥
जो भीखनखां ना रहै, मानस देहि पठाइ।
वाको नीकी भांतसो, राखौगौ समझाइ ॥ ५६८॥
नौहां बैठ्यौ जाइकै, जवहि महवतखांन।
भीखनखां यहु वात सुनि, दल साजे अनग्यान ॥५६९॥
महबतखां तब सुनत ही, मानस दयो पठाइ।
नाहरखां इतते चढ्यौ, पुंहच्यौ, वेगो जाइ ॥५७०॥
इतते महबतखां चढ्यौ, उतते भीखमखांन।
आभूसरकै ताल पर, भलौ पर्‌यौ घमसांन ॥५७१॥
नाहरखांकौ देखिकै, भीखनखां थहराइ।
जैसैं नाहरकै तकें, बिझुकै भज्जै गाइ ॥५७२॥
भीखनखां तब भजि गयो, जीत्यो नाहरखांन।
महवतखांकौ झूझनू, लै बैठाओ आन ॥५७३॥
नाहरखां जुध जीतिकै, आये बजत नीसांन।
गरै लगायो प्यारसौ, दौलतखां दीवांन ॥५७४॥

जीलौ दौलतखा जिये, साके किये अपार।
अत न कोउ थिर रहै, या झूठे संसार ॥५७५॥

## दीवान नाहरखाके पुत्र

१ फदनखा, २ वहादरखा, ३ दिलावरखा।

हा ॥ वडो फदनखा जानियो, और वहादरखान।
पुनहि दिलावरखान है, जानि लेहु कहि जान॥५७६॥

## नाहरखाकौ वखान

हा ॥ जवहि भये वस कालकै, दौलतखा सिरमौर।
तव नाहरखा जान कहि, भयौ पिताकी ठौर ॥५७७॥
करता दीनी लच्छिमी, निसदिन करत कलोल।
पातुर चातुर रूप वर, वहुत लई है मोल ॥५७८॥
नचैं अखारी रैन दिन, छिन छिन कौतिग होइ।
राज मान दीवान ये, रागलीन है दोइ ॥५७९॥
मरद मुछार जुझार है, उठ्यो लहे वहु वक।
भौ मानत है भोमिया, करै सिवारी सक ॥५८०॥
वीकावतनै सोचि कै, दूरि करि चित चोख।
लूनकरन वेटी दई, उपज्यो अति सतोख ॥५८१॥
पहलै वोल कियो हुतौ, जीवत लूनकरन।
दई वजीरनि व्याहि कै, आये चरन सरन ॥५८२॥
जवहि सिकदर मरि गयो, भयो विराहिम साह।
वाकौ हनि दिल्ली लई, वावर दई इलाह ॥५८३॥
भयो हमाउ पातसाह, वावर पाछै जान।
सेरसाह पाछै भयौ, समये नाहरखान ॥५८४॥
सेरसाह आदुर दयौ, नाहरखानु निहार।
मामू कहि वातै कहत, और करत वहु प्यार ॥५८५॥
सेरसाह अैस कह्यो, नगर आपुनै जाहु।
कर्‌यो फतिहपुर पेसवस, घर वैठे तुम साहु ॥५८६॥

चोवा नाहरखानकै, निकसत उत्तिम आहि ।
बास मगंन ह्वै रीझिकै, मांग लयो पतिसाहि ॥५८७॥

## महलको रचना

॥ दोहा ॥ अपने मनकी उकत सौ, महल चिनायो येक ।
वैसौ जगमै और नां, घन दीवॉन बिवेक ॥५८८॥
पंद्रह सै जु तिरानुवै, महल रच्यो दीवांन ।
भादौ सुदि आठैं हुती, सोमवार कहि जांन ॥५८९॥

## नाहरखांनै जगमाल पंवार भजायो

॥ दोहा ॥ नागौरी खा पर चढ्यो, राना दल बल साज ।
इनहू सुनि मांडे चरन, ही आगैकी लाज ॥५९०॥
कूरम कमधज सकल ही, मांनत खांकी आन ।
दिल्लीकौ जानत नही, बदत न मुगल पठांन ॥५९१॥
आये गागा जैतसी, सूजा पिर्थी राज ।
और भोमिया निकटके, सब आये करि साज ॥५९२॥
नागोरी चिठ्ठी लिखी, टेरे नाहरखांन ।
रानैको आंवन सुन्यौ, चढ्यो तंत दीवांन ॥५९३॥
नीकी सैन बनाइ कै, चक्रवती चहुवांन ।
निकट गये नागौरकै, देत जैत नीसांन ॥५९४॥
उतहि जाइ ऐसै सुन्यौ, नागोरी गढ़ मांहि ।
रानौ बाहर कोस पर, निकसि लरत है नांहि ॥५९५॥
रिस उपजी चहुवान चित, नां पैठ्यौ नागौर ।
तीन कोस आगै गयो, सुभटनिकौ सिरमौर ॥५९६॥
खा सुनि पाई बात यहु, मानस दयो पठाइ ।
चले अकेले तुम कहां, हमपै उतरौ आइ ॥५९७॥
नाहरखा तब यो कह्यौ, रानौ उतर्यौ पास ।
वोट गही तुम कोटकी, नाहिन लेत निकास ॥५९८॥

हौ पाछै आवत नही, आगै उतर्यौ जाइ ।
जो मिलवेकी हौस है, इतहि मिलहु तुम आइ ॥५९९॥
नागौरी खा सुनत ही, चढ्यौ बजे नीसान ।
आयो नाहरखानपै, मिलि सुख उपज्यो प्रान ॥६००॥
तव रानो यहु बात सुनि, निसही गयो पराइ ।
हाक धाक सुनि सुभटकी, काइर क्यो ठहराइ ॥६०१॥
खाँ उठि दौर्यौ खोजही, जित जित निकस्यो रान ।
आगै पाछै जात है, जैसै रैन विहान ॥६०२॥
राना वर्यौ पहाडमै, फिरी सैन नागौर ।
गाव लये सब लूटि कै, वची न कोऊ ठौर ॥६०३॥
आवत है ये उमगसौं, लूट चले चित चाइ ।
तव जगमाल पवारनै, मानस दयो पठाइ ॥६०४॥
करत जाहु रजपूत मुहि, जो तुम मै रज होइ ।
पहुँचौ जौ ठाढे रहो, पहर येक कै दोइ ॥६०५॥
रानैनै अजमेर मुहि, सौपी ही कर प्यार ।
देस लूटि कै तुम चले, करत जाहु इक रार ॥६०६॥
किनही मुख लायो नही, तव उठि चल्यो वसीठ ।
काहूको नाही वदै, गार देत मुख ढीठ ॥६०७॥
नाहरखा यहु वात सुनि, नाहिन सक्यो सहार ।
मानस तवही पवार कौ, अपतन लयो हकार ॥६०८॥
हरये हरये आइयहु, भापहु जाइ पँवार ।
हौं नाहरखा वागरी, जाउ न विना जुहार ॥६०९॥
नाहरखा ठाढे रहे, और गये सब छाडि ।
ना राखी पहिचान कछु, ना रजवटकी आडि ॥६१०॥
नागोरी नगरी तकी, वीकै वीकानेर ।
सूजै ताक्यौ अमरसर, आवैरै आवेर ॥६११॥

नाहरखां निहचल रह्यौ, धरि अपनै मनि धीर ।
क्यों न होइ जिह वंसमैं, पिरथी रा हमीर ॥६१२॥
मारग तकै पवारकौ, मकरानैकै ताल ।
ताही मै बहु दल लये, आयो डिठ जगमाल ॥६१३॥
फौजदार अजमेरकौ, हौ जगमाल पँवार ।
रानैंकै दल बल लये, हय नर अमित अपार ॥६१४॥
दहूं वोर बांटी अनी, बनी सैन जूझार ।
छूटत है गोली घनी, बरिषा बान अपार ॥६१५॥
॥ गैनन्दछन्द ॥ उमडे कटक दहुं वोरके, घमंडे मनौ घनस्यांम ।
हथियार चमकत देखीये, ज्यों बीजुरी अभिरांम ॥६१६॥
इंद जैसै गज्जिहै, त्यो वज्जिहै नीसान ।
बुंद नाई बरसिहै, बरिखा लग्गी बहु बांन ॥६१७॥
छेद करिहै अंगमैं, चलिहै छछोहे बान ।
कटिहै कटि मुंड कर, जित लागि है किरपांन ॥६१८॥
चहुवांन पंवार मिलिकै, कर्‌यौ है घमसांन ।
सुभट सुभटनि लरि मरै है, पर्‌यौ कीचक धान ॥६१९॥
खेल जुद्धकै खेले भले, जोध रची धमाल ।
लरत नांहिन मिटे रंचक, कटे मरद मुछाल ॥६२०॥
चले नारे खार रत भयो, लाल सगरो ताल ।
अंत जीत्यो खान नाहर, भाजियो जगमाल ॥६२१॥
॥ दोहा ॥ नाहरखांनै खेत चढ़ि, पूठ कहूं ना दीन ।
दौलतखांकै नदनै, आगै ही धस लीन ॥६२२॥
॥ सवैया ॥ दौलतखां नंदन जग बदन नाहरखां नाहर है मानौ ।
चढ़ै तुरग कुरंग होहि अरि गउवनकी ज्यों परत भगॉनौ ।
मकरानै जगमाल भजायौ हाक धाक भै मानत रानौ ।
जाकी भुजा प्यारकर पकरी महबतखा ज्यो पार लगानौ ॥६२३॥

## श्री दीवान फदनखांके पुत्र

१ ताजखां, २ पेरोजखां, ३ दरियाखां।

॥ दोहा ॥ ताजखानु पेरोजखा, तीजो दरियाखांन।
फदनखानुके नंद हैं, परगट सकल जहान ॥६२४॥

## अथ फदनखांको बखान

॥ दोहा ॥ जबहि भये बस कालके, नाहरखा सिरमौर।
तबहि फदन खां जान कहि, बैठे उनकी ठौर ॥६२५॥
फदन खान दीवानकं, ग्यान दयौ करतार।
सम लुकमांन हकीमको, देत सकल संसार ॥६२६॥
दिल्ली माह सलेम साह, भयो जबहि पतिसाहि।
कीनी बहुत पठाननें, फदन खानकी चाहि ॥६२७॥
महबतखा सुत खिदरखा, फदन खानके पास।
ठाढो हो पतिसाहन, श्रैसे कर्‌यो प्रकास ॥६२८॥
फदन खान तू आव इत, बहुत तिहारी ठौर।
बहा भयो भइया भये, तू सबमें सिरमौर ॥६२९॥
बहुर हुमायो आइ कै, भयो दिल्ली सुलतान।
फदन खानुको टेरि कै, दीनो आदुर मान ॥६३०॥
जब अकबर दिल्ली भयो, साहिनको मनसाह।
फदन खान दीवानको, कीनो हेत निबाह ॥६३१॥
अमित प्यार निसदिन करत, अकबर साह सुजान।
फदन खानु चहुवानको, जामैं गाढ़्यो मान ॥६३२॥
रही चौरासी चौखबर, दरि छत्रपति प्यार।
इतो मया तुम करत हो, या पर कौन बिचार ॥६३३॥
पातसाह तब यों कह्यौ, सुनि बर बीर बिचार।
श्रौर बडे मेरे किये, ये दीने करतार ॥६३४॥
ताह तीन पुर्षी महा, रुजपूतानो जान।
गोहि गह्यो मगुसाह मैं, सुनि मैं तिनकी बान ॥६३५॥

मलिक ताजकौ लूटि कै, ताजखानु चहुवांन ।
थानौ रैबारी हन्यौ, जानत सकल जहांन ।।६५७।।

॥सवैया॥ अलवर ते दलबल कर धायो तरवार ताजखानु चहुंवांन ।
मारी सारां और खरकरी लूटि लयो गढ येदलखांनु ।
मलिक ताजकौ भजि गजिकै राइमलहि हरखे दीवांनु ।
बिचरायौ रैवारी थांनौ प्रगट्यौ है जसु सकल जहानु।।६५८।।

॥ दोहा ॥ ताजखांन कौ बड़ौ सुत, महमदखांनु चहुवान ।
ग्यानवंत दाता सुभट, सम को नांही आन ।।६५९।।
अरथ दुर्‌यो ततछिन लहत, चातुर ग्यान अपार।
इंछ्या पूरत सकल की, महमदखा दातार ।।६६०।।

## श्री दीवांन महमदखांके पुत्र

१ अलिफखां, २ इबराहिमखा, ३ सरमसतखा ।

॥ दोहा ॥ अलिफखांनु कुल तिलक है, पुनि इबराहिमखांन ।
तीजौ खां सरमसत है, जानि लेहु कहि जांन ।।६६१।।

## महमदखांकी फतिह

॥दोहा॥ महमदखां साधे भलै, क्यारौ पुनि बैराठ ।
करवर कैबर जांन कहि, जेर करी है राठ ।।६६२।।
कुभकरन मांडन नंदन, कूपावत राठौर ।
दीनौ खेत खिसाइ कै, महमदखां सिरमौर ।।६६३।।

॥ सवैया ॥ ताजखांनु सुत तिलक सुभट मै महमदखांनु मरद मुछार ।
क्यारौ अरु बैराठ तेग बर साधे अरि लागे पग हार ।
कुंभकरन मांडनको नंदन खैत खिसाय दयो जूझार ।
दीनदार सरदार छबीलो भोज करन सम बुद्धि दातार ।।६६४।।

॥दोहा॥ भर तरुनापै मरि गये, महमद खा चहुवांन ।
पूत पितापहलै मरै, यातै कठिन न आँन ।।६६५।।

अति दुखि पायो ताज खा, पै कछु नाहि वसाइ।
रुदन करै असुवा विना, कछू हाथ नहिं आइ ॥६६६॥
पाछे रह्यो सपूत अति, अलिफ खाँनु चहुवान।
प तैके सिर कर धर्यो, ताजखानु दीवान ॥६६७॥
पातसाह पै ले गये, पोतेको दीवान।
मेरे घरमै यहु वडो, याको दीजै मान ॥६६८॥
कीनो प्यार जलालदी, सुनी ताजखा वात।
होनहार विरवा तक्यो, चिकनें चिकने पात ॥६६९॥
जोलो जीयें ताजखा, रखे अलिफखा सग।
पल न्यारे नाहिन करै, है मानो अरधग ॥६७०॥

## श्री नवाब अलिफखाके पुत्र

१ दौलतखा, २ न्यामत खा, ३ सरीफखा, ४ जरीफखा, ५ फकीरखा।

॥ दोहा ॥ वडडौ दौलत खाँनु है, दूजौ न्यामत खान।
ग्यान सरीफ जरीफ खा, पुनि फकीर खा जान ॥६७१॥

## नवाब अलिफखांन वखान

॥ दोहा ॥ जवहि भये वस कालके, ताजखांनु सिरमौर।
अलिफखानु दीवान तव, वैठे उनकी ठौर ॥६७२॥
टीकै दयो जलाल दी, गज घोडा सरपाव।
नगर फतिहपुर पुनि दयो, छत्रपति आयो भाव ॥६७३॥
पातसाह कीनी मया, वाढ्यो मनसव मान।
दयो फतिहपुर छत्रपति, लिखि अपनो फुरमान ॥६७४॥
अलिफ खानु दीवानकै, आनद वढ्यो प्रान।
पठय दयो फुरमान घर, अलिफखानु ततकाल।
स्यौमदास माने नही, कूरम सुत गोपाल ॥६७५॥
हुतो फतिहपुरमै तवही, सेरखानु सिकदार।
कूरम दये निकारि कै, जीत्यौ राइ मुछार ॥६७६॥

नंद बहादुर खांनकौ, समसखानु सिरमौर ।
पिता मुवौ तब झूंझनू, बैठ्यौ उनकी ठौर ॥६७७॥
भइया और बदै नही, निस बासुर दुख देत ।
अलिफ खांन दरगह गये, संग आपुनै लेत ॥६७८॥
समसखानकी बांहि गहि, अलिफखान दीवांन ।
लै मिलयौ पतिसाहकौ, द्यायो मनसब मान ॥६७९॥
अबलौ यो आई चली, ग्रैसौ करम इलाहि ।
वहै झूझनू ह्वै बड़ौ, करै फतिहपुर जाहि ॥६८०॥
अकबर झुक्यौ पहारसौ, बहुत भयो चितभग ।
जगतसिंघ पठयो उतहि, अलिफखानु दै सग ॥६८१॥
पैठे जाइ पहारमैं, जगतसिंघकै साथ ।
द्रुवननिकौ दीवान जू, नीके लाये हाथ ॥६८२॥
मारी जाइ धमेहरी, और तिहारा गांव ।
बासो बिचरयो खेत चढ़ि, भलौ भयो जगु नांव ॥६८३॥
राजा आप तिलोकचंद, डरत मिल्यौ है आइ ।
संग लाइ कै ले गये, पातसाहकै पाइ ॥६८४॥
रानै ऊपर जब चढ़े, रिस धर साह सलेम ।
अलिफखानु पतिसाहि पै, मागि लये करि पेम ॥६८५॥
बाटे थाने जाइ उत, साहि सलेम विचार ।
थानौ दीनो सादरी, अलिफखांन सरदार ॥६८६॥

**दीवाननै रानैंकौ थानौ मारयो**

॥दोहा॥ रानैकौ थानौ तक्यौ, अलिफखानु सिरमौर ।
चक्रवती चहुवाननै, उत कौ कीनी दौर ॥६८७॥
परी लराई अति भली, चली बात सैसार ।
रानैकै दल अलिफखां, मारे अमित अपार ॥६८८॥
तबहि चिनायो चौतरा, अरि सिर काटि अपार ।
लूट बहुत ही कर चढी, सुजस भयो सैसार ॥६८९॥

तब रानी यह बात सुनि, काटि काटि कर खाइ ।
पै अमरा दीवानकै, थानै सक्यौ न आइ ॥६६०॥
ऊटीलै हौ समसखा, उत आयौ कर साथ ।
रानैको चहुवाननै, भले लगाये हाथ ॥६६१॥
सहजादै यह बात सुनि, कीनौ प्यार अपार ।
कह्यौ अलिफखा समसखा, जुगल बडे जूझार ॥६६२॥
जबहि भये बस कालके, अकबर साह जलाल ।
बैठ्यौ तबही तखत पर, साह सलेम मूछाल ॥६६३॥
जबते बैठे तखत पर, जहागीर हुव नाम ।
निस दिन आठौ जाममै, देवै ही सू काम ॥६६४॥
अलिफखान दीवानसौं, बहुतै किरपा कीन ।
नगर फतिहपुर प्यार कर, लाल मुहर करि दीन ॥६६५॥
राइ मनोहर अलिफखा, पठय दये मेवात ।
मेव सेव लागे करन, भेट देहिं दिन रात ॥६६६॥

## दलपत ऊपर विदा भये

॥दोहा॥ दलपत बीकानेरीये, कटक करे अनग्यान ।
बदत नही पतिसाहकौ, लूंटत फिरत जहान ॥६६७॥
दलै भजायो ज्याव दी, कर दल मरसै जाइ ।
वित लूट्यौ पतिसाहकौ, फूल्यौ अग न माइ ॥६६८॥
बात सुनत पतिसाहकै, रिस न समाई अग ।
पठये सेख कबीर पुनि, अलिफखानु जुग सग ॥ ६६९॥
बीस और उमराव सग, चले लरनकै चाइ ।
दलपति रहि नाही सक्यौ, सरसे उतरे आइ ॥७००॥

## सरसै माहि लराई भई उमरावनिसौं

॥दोहा॥ पानी ऊपर आपमै, मच्यौ येक दिन जुद्ध ।
अपने अपने कटक लै, आयै सबै विरुद्ध ॥७०१॥

येक भये उमराव सव, आपुनमैं करि आन ।
येक वोर इकईस है, येक वोर दीवांन ॥७०२॥
छूटे गोली नाल वहु, फूटैं हय गय मुंड ।
कूटै कर करवार लै, टूटैं सुभटनि झुंड ॥७०३॥
गज सेती गज लरत है, वजत सारसौ सार ।
सुभट सुभट लट पट भये, करत मार ही मार ॥७०४॥
इत उत कै मूये सुभट, साहस सत सधीर ।
वीच परे तव आइ कै, आपुन सैख कवीर ॥७०५॥
कीनी सैख कवीरनै, मनोहार दीवान ।
पहलैं हाथ लगाइ अति, पाइ लगाये आन ॥७०६॥
येक लरयो इकईस सौ, करता रखी पटीठ ।
सबकौ भंजत अलिफखा, सैख न होत वसीठ ॥७०७॥
अलिफखांन उमराव सव, करे तेग वरजेर ।
मालामैं मनके वहुत, पै पूजत ना मेर ॥७०८॥
वहुरौं येक मतौ कियो, सबननि मिलि दीवान ।
दलपति पर दल कर चढ़े, बजत जैत नीसांन ॥७०९॥
भाठूमैं दलपति हुतौ, संग वहुत सरदार ।
उमडे दल पतिसाहके, ज्यों घन घटा अपार ॥७१०॥
गोल चदोल भये जब कोउ, जरंगोल बरंगोल ।
अलिफखांनु दीवान तब, अपुन भयो हिरोल ॥७११॥
जबहि आइ सनमुख भये, अलिफखांनु सिरमौर ।
सही न हौल हिरौलकी, भाजि चल्यौ राठौर ॥७१२॥
दलनि दबायो जाइ कै, तब दलपत बिललाइ ।
खांन जलाल मुछालसौं, पठयो यहै कहाइ ॥७१३॥
तुम मेरे भइया बड़े, और कहूं हौ काहि ।
अलिफ खांन जू सौ कहौ, थांभै दल पतिसाहि ॥७१४॥

लूनकरन परतापसी, राजा जोधा माल।
उनकौ नातौ देखि कै, होहु अवहि प्रतिपाल ॥७१५॥
इन पाचो दीनी सुता, सु तौ इंहि दिन काज।
तुम विन ऐसौ कौन है, जिंहि भुमियाकी लाज ॥७१६॥
तव दल थाभे अलिफखा, दलपति भयो उवार।
फिर पठयो पतिसाह पै, कीनौ प्यार अपार ॥७१७॥
टेरचो सेख कवीर जव, दिल्लीके सुलतान।
आयो वाकी ठौर तव, इतहि मुवाराखान ॥७१८॥

## भिवांनी फतह की

॥दोहा॥ तव दीवान पठान मिलि, चले भिवानी कोप।
आगै जाटू जावले, रहे भलै पग रोप ॥७१९॥
लागे गढई जाइ कै, गोली चली अपार।
को आगै पग ना धरै, डरपैक असवार ॥७२०॥
तव उमडे दीवान दल, डागी गढई तोरि।
जो जाटू सनमुख भयो, मारचो मीड मरोरि ॥७२१॥
दत तिनीलेकै भजे, जाटू तजिकै ठाव।
सुजसु भयो दीवानको, लूटि लयो सव गाव ॥७२२॥

## मेवातकी फौजदारी पाई

वोलि लयो पतिसाहनै, अलिफखानु सिरमौर।
कह्यौ अवहि मेवात पर, करहु येक तुम दौर ॥७२३॥
दै हय गज सरपाव अरु, मन सव वहुत वढाइ।
विदा किये मेवातको, चाहुवान चित चाइ ॥७२४॥
आवत हीसारा प्रथम, मारि मिलाई छार।
जे भाजे तेई वचे, मरे करी जिन रार ॥७२५॥
कारहडे डेरे कीये, फिरू सारा को मार।
मेव मिले उत आइ कै, ऐसी मानी हार ॥७२६॥

पेस करी घोरी तुपक, वसे तलहटी आइ।
इनहि साधि तवघन हटौ, नीकै मारचौ जाइ ॥७२७॥
उतहू मेव भले लरे, मरे परे ह्वै टूक।
उपजी रौर पहारमैं, वार धारमे कूक ॥७२८॥
सगरै जवू दीपमै, पुहंची हे यह वात।
अलिफखांन नीकी करी, पात पात मेवात ॥७२९॥

## दच्छिनकौं विदा भये

विदा कीये पतिसाहनैं, दच्छिनकौ दीवांन।
सहिजादै परवेज सग, दलकौ आइ न ग्यांन ॥७३०॥
पुँहचे जव वुरहानपुर, थाने वाटे सर्व।
तव मलिकापुर अलिफखा, लीनों रजवट गर्व ॥७३१॥
सहिज़ादे चढि आपहू, गये येदलावाद।
आगेकौ पठये कटक, चले लये मंनवाद ॥७३२॥
खाननि खां आपुन चढ़े, लोदी खान जहांन।
अवदुल्लह जखमी चढे, और चढ़े वहु खान ॥७३३॥
मानसिघ कूरम चढे, राइसिघ राठौर।
काकौ काकौ नाव ल्यौ, चढे वहुत सिरमौर ॥७३४॥
अवर आयौ साजि दल, गनती आवै नांहि।
जैसे वादर देखिये, अनगन अंवर माहि ॥७३५॥
येकल राईकी भली, अवदुल्लह सिरमौर।
अत चरन पै छुटि गये, ठाहर सके न ठौर ॥७३६॥
अवदुल्लहके विचरतै, विचर भई दल मांहि।
आये सव वुरहानपुर, कहू रह्यो को नाँहि ॥७३७॥
थाने सवही उठि गये, रह्यौ नही को ठोर।
मलिकापुर वैठे रहे, अलिफखांनु सिरमौर ॥७३८॥
सव मीतनि चिठी लिखी, तुम रहिहो किहि काज।
पच करै सो कीजिये, यामै कैसी लाज ॥७३९॥

उतर लिख्यो दीवान जू, तुम पीरत मो पीर।
पै हौ कैसे आइ हौं, लागै लाज हमीर ॥७४०॥
दच्छिनके दल अति प्रवल, चलि आये चहुवोर।
दिस दिस वुखासे घसे, दुदभ घनकी घोर ॥७४१॥
मलिकापुर घेरौ कीयौ, दच्छिनके दल आन।
दहू वोर छूटन लगे, गोली गोला वान ॥७४२॥
दहू दलतैं गोली चलैं, जान मु यहै सुभाइ।
मरन सदेसैं देत हैं, जुगल वोरतैं आइ ॥७४३॥
मलिकापुर लैं ना सके, करि वहुत ही रार।
दछनी दल दीवानके, आगे भाजे हार ॥७४४॥
वात मुनी परवेजनें, रहे न थानें आन।
मलिकापुर लरिकैं रख्यौ, अलिफखानु चहुवान ॥७४५॥
सहजादै तव यो कह्यो, अलिफखानु चहुवान।
अटलखान है साचलौ, अैसौ मुभट न आन ॥७४६॥

## दीवान नैं थाने साधे

॥ दोहा ॥ भीलनकौ थानौं कठन, लेत न को उमराइ।
मलिकापुरते अलिफना, तव उत दयो पठाइ ॥७४७॥
ढील नैंकु लाई नही, भील हने तव जाइ।
परी पपीलक वापरी, तरै पीलकै पाइ ॥७४८॥
वहुर जालवापुर गये, साधे सव मैंवास।
सगरै जगमैं पगटी, सुजस फूलकी वास ॥७४९॥
उततै कीनी जाइ कै, फतिह फतिहपुर गाव।
अलफखान दीवानकौ, भयौ जगतमैं नाव ॥७५०॥
ना छाडै मेवासकौ, यहै अलिफखा टेव।
आइ मिलै स्यो गावके, लाग करनै सेव ॥७५१॥
अलिफखानु चहुवान पर, आयो छत्रपति भाव।
मनसव वहुत वढाइ कैं, करयौ वडो उमराव ॥७५२॥

दच्छिनमै दीवान जू, घरही दौलत खान।
सीवारी सब दल मले, अपनै ही भुज पांन ॥७५३॥
बीदाव्रत चोरी करे, वरज्यौ मानत नाहि।
दौलतखा दल कर चढ्यौ, रोस धरयो मन माहि ॥७५४॥
बीदावत लरि ना सके, भाजे वदन दुराइ।
गाव फूक बहुरे मियां, जैत नीसान बजाइ ॥७५५॥
पाटौधै जु रसूलपुर, कूरम बसत अपार।
मग मारत चोरी करत, दरगह भई पुकार ॥७५६॥
कह्यौ महोवत खांनसू, तब अैसे पतिसाहि।
कूरम धूर मिलाइ है, अैसौ कोऊ आहि ॥७५७॥
कह्यौ महोवत खान तब, अैसो दौलत खांन।
सुनत छत्रपति मया करि, टेरे लिख फुरमांन ॥७५८॥
मिले जाइ अजमेरमै, दूलह दौलत खांन।
जहांगीर बहु प्यार करि, दीनौ आदुर मांन ॥७५९॥
पातसाह अैसे कह्यौ, मूजावत हैं चोर।
छीन लई है सगर पै, पटी आपनै जोर ॥७६०॥
पटी लेहु जागीरमै, उनको देहु निकार।
जो तुम ते यो होत ना, उतर देहु बिचार ॥७६१॥
दौलतखां तसलीम करि, अैसै कियौ बिचार।
लरहि तौ काटौ सीस उन, ना तर देऊं निकार ॥७६२॥
दयो तुरी सरपाव तब, जहांगीर परवीन।
जुगल पटी दीवांनकै, मनसबमै लिख दीन ॥७६३॥
बिदा होइ पतिसाहते, आये दौलत खान।
अपनी रज भुज बल मगन, गनत न काहू आन ॥७६४॥
कछवाहनिसौ यो कह्यौ, दौलतखां चहुवांन।
पटी हमारी छाड़ि कै, जाहू कहूं तुम आंन ॥७६५॥

लरिवेकौ सामो करहु, जो तुम छाडि न जात।
द्वै वातिनमैं सोच कै, करि निबरौ इक बात ॥७६६॥
कछवाहनि तब यो कह्यौ, ऐसौ कोन मुछार।
जो इन पटिइन माहि तैं, हमकौ दैत निकार ॥७६७॥
राइसिंघ रानौ सगर, सके न हमकौ काढ।
छाडि दई जागीर हीं, तुम नही उनतै बाढ ॥७६८॥
ग्वुसरो वीतरवौत खा, और अविया सेख।
साधि हमैं नाही सके, तुम भूले का देख ॥७६९॥
दौलतखा य बात सुनि, दल करि चढ्यौ रिसाइ।
भाजि गये कूरम सकल, सके नाहि ठहराइ ॥७७०॥
दुदभ सुनि कूरम गये, आप आपकौ नासि।
गऊवनमैं मानौ परी, पचाननकी बास ॥७७१॥
माधो नरहर कुटब लै, भाजे ज्यौ म्रिगडार।
नाहरखा ऐसे गयो, जैसे जात सियार ॥७७२॥
गोकल गिरधरके नदन, कीनौं आइ जुहार।
दौलतखा की दिष्ट को, द्रुवन न सके सहार ॥७७३॥
पटिइनमैं ते कोप करि, काढयौ नरहर दास।
कुटब सहित तब जाइकै, कीयो लुहारु बास ॥७७४॥
भादौवासीमैं रह्यौ, माधौ करि मतुहार।
निस बासुर चोरी करै, सगरै हुई पुकार ॥७७५॥
दौलतखा चहुवान तब, मानस दयो पठाइ।
भादौंवासी छाडि दै, कै हौ मारो आइ ॥७७६॥
तब माधोनें यो कह्यौ, हौं मारयौ ना जात।
पातसाहको ना वदौं, नाहि सुनी तुम बात ॥७७७॥
दौलतखा यह बात सुनि, साजे कटक अपार।
तबल निसान बजाइकै, चढ्यौ न लाई बार ॥७७८॥

आगै माधौ दल कीयौ, लै सेखावत सर्व ।
अनगंन कटक निहार कै, वहुत वढ्यौ मन गर्व ॥७७६॥
दौलतखा चहुवान जव, नेरै लाग्यो आइ ।
तव माधो लर नां सक्यौ, डरकै गयौ पराइ ॥७८०॥
वित वसई सव तजि गयो, जव दल पहुंचे आइ ।
लूटी नाहि दयाल ह्वै, दी चहुवान पठाइ ॥७८१॥
जुद्ध करै ताकौ हनै, दूलहु दौलतखान ।
भाजेकौ मारे नही, यहै वांनि चहुवांन ॥७८२॥
नरहर पाई अलिफखां, दीनी आप दिलेस ।
तवहि चढ्यौ दल साजि कै, दौलतखानु नरेस ॥७८३॥
नरहर नाहर दल सजे, लरि नां सके निदांन ।
नाहरखांकौ दी सुता, गहे चरन चहुवांन ॥७८४॥
अलिफ खांन दीवांनकी, वहुत वढ़ी परतीति ।
दयो उदैपुर वारुवो, पातसाह करि पीति ॥७८५॥
गिरधर अलखासु लिख्यो, उनको दखल न देह ।
जो वै आवै लरनकौ, तौ सनमुख ह्वै लेह ॥७८६॥
दौलतखां अैसे लिख्यौ, अलखां जाहि पराइ ।
आपुनते निकसै नही, तौ हौ काढ़ौ आइ ॥७८७॥
अलखां तव अैसैं लिख्यौ, मेरे पाइ पतार ।
अैसौ जोधा कौन है, सकै जु मोहि निकार ॥७८८॥
दौलतखां यहु वात सुनि, कर दल चढ्यौ रिसाइ ।
सनमुख ह्वै नाहिन सक्यौ, अलखां गयो पराइ ॥७८९॥
अलखा भाजत फिरत है, वचन गये सव भूल ।
पवन लगे ज्यो जांन कहि, उड़त अर्ककौ तूल ॥७९०॥
रहि न सक्यौ खीरोरमै, दुर्‌यौ खोह मै जाइ ।
दौलतखां दुंदभ वजत, वरे उदैपर आइ ॥७९१॥

परी खटेलै खल भली, रैवासैमें रोर ।
दौलत खां चहुवान की, हाक धाक सब ठौर ॥७६२॥

## तीजी बार मेवातकी फौजदारी पाई

॥ दोहा ॥ दछिनते दीवान जू, टेर लये पतिसाहु ।
कह्यौ अबहि मेवातकू, बहुरी माधन जाहु ॥७६३॥
फौजदार मेवात के, तीजे भये दीवान ।
भले पजाये भोमिया, संग हौ दौलतखान ॥७६४॥
बाकी खेरी चोरटी, अति गाढा मैवास ।
तिनको दौलतखाननैं, करचौ कौपकै नास ॥७६५॥
लरे बहुत ही भोमिया, मरे होइ घन घाइ ।
बंध कर आनी तिन सुता, डारे चूर मिलाइ ॥७६६॥
फिर पठये दीवान जू, दच्छिन की छत्रपत्ति ।
दछिन दछिना मागि है, भये हीन बल अत्ति ॥७६७॥

## कागरैकों बिदा कीनें

॥ दोहा ॥ सार पर्यो जब कागरै, फिर टेरे दीवान ।
राजा बिक्रमजीतकै, संग दये दै मान ॥७६८॥
सूरज मल हो नूरपुर, आये दल पतिसाह ।
अनी जोरि ताकी बनी, बनी न मनकी चाह ॥७६९॥
सूरजमल लरि ना सक्यौ, भाजि बचायौ प्रान ।
आइ बिराजे नूरपुर, राजा पुनि दीवान ॥८००॥
सूरज मल दल साहकै, घरतें दयौ भजाइ ।
खोद मुवौ बिल चौखरा, लीनो नाग छिडाइ ॥८०१॥

॥ सवैया ॥

भाजि गयौ तजि मंदिर कौ गिरिकंदर अंदर आपु दुरायो ।
छाडि कै बाग बगीचा बनैं बहु खोहनकै बिरनैं मनु आयौ ॥

सूरजमल फिरै वनमैं मनकौ विधु ठांव कै ठाव पुरायो ।
खोद मुवौ विल चोखर ज्यौ छत्रपत्ति भवगम कोप छिड़ायो ॥८०२॥

अनगंन दल आयो साहि जहांगीर जू के
वाटे हू न आवै गढ कागुरै के कागुरे ।
डर भयो घर घर थर हरो गिरवर
भाजि न सकै पहारी कीने भव पांगुरे ।
चबै कीनं छूटै वोट ढाहे वैसे कोट कोट
उडि है तू नाल चोट पावहि न गागुरे ।
कहै कवि जांन सुनि सूरजमल अजांन
बेग आइ पाइ गह दान जिय मांगुरे ॥८०३॥

॥ दोहा ॥ सूरजमलकौ खेद कै, वहुरै दल पतिसाहि ।
जीति फिरे जीतन चले, नगर कोटकी चाहि ॥८०४॥
अलिफखान दीवानकू, दयो नूरपुर थान ।
सूरजमल कौ वहुत डर, रहि न सकै को आन ॥८०५॥
नगर कोट राजा गयो, सूरजमल सुनि बात ।
आयो दल बल साजि कै, पै कछु बनी न घात ॥८०६॥
साहसीक मल अलिफखा, जाके निहचल पाइ ।
लरि न सक्यौ दीवानसू, सूरज सनमुख आइ ॥८०७॥
सूरज नाव कहाइ हैं, उलटौ सबै सुभाइ ।
छप्यौ रहत है द्योंसकू, निसकौ निकसत आइ ॥८०८॥
जाइ कांगरै बिक्रमां, करी अरिनसौ बात ।
करि आयो भुस लीपनो, नाही बनी कछु घात ॥८०९॥
आइ नूरपुर बिक्रमा, यहै कह्यौ दीवांन ।
काहलूर ऊपर चढ़ौ, हौ रहिहौ इह थांन ॥८१०॥
उततैं चढ़े दीवान जू, जस नीसांन बजाइ ।
तबहि तुड करि ग्वारियर, डेरे दीनै आइ ॥८११॥

वात सुनी कहलूरिये, आवतु है दीवान।
आइ मिल्यौ दै पेसकस, दमका गज केकान ॥८१२॥
पठय दयो कहलूरिया, राजा ढिगु दीवान।
देख विकरमाजीत तव, लाग्यो करन वखान ॥८१३॥
जहागीर मानी नही, विक्रम करी जु वात।
यहै लिख्यो तुम कागुरो, लीजहु जिह तिह घात ॥८१४॥
नगरकोट घेरो पर्‍यो, वहुरि लगे दल साहि।
टूट्यो गढ छत्रपत्तिकै, पूजी मनकी चाहि ॥८१५॥
राजा विक्रमजीतनै, हेंदू तुरक बुलाइ।
सगरे दलसौं जान कहि, वात कही समझाइ ॥८१६॥
कर आयो है कागरौ, राखहु करि कै गाढ।
जोया गढ ऊपर चढै, वढै मान ह्वै वाढ ॥८१७॥
तव हिंदुवन मिलि यो कह्यौ, बिदाम कैकौ देहु।
कै तुम गढ मै रहनको, नाव न हमसौं लेहु ॥८१८॥
राजा विक्रमजीतनै, तक्यो वोर दीवान।
हौ रहिहौं कै तुम रहौ, रहि न सकत को आन ॥८१९॥
डिष्ट करी करतार पर, रहे उतहिं दीवान।
पातसाह हरखे सुनत, वढयो मन सव मान ॥८२०॥
छत्रपतिकै चित्तमै भई, गढ देखन की चाहि।
हित सौं आये कागरै, जहागीर पतिसाहि ॥८२१॥
जहागीर दीवानकौं, पठयो यहै लिखाइ।
तुम जिनसौं है आइही, हम देखेंगे आइ ॥८२२॥
पातसाह गढ पर चढे, लगे पाइ दीवान।
दिलीपतिनै दिल महित, दीनो आदुर मान ॥८२३॥
नोछावर पतिसाह पर, कीनी वहुत दीवान।
जहागीर अति प्यार कर, दीनो गज केकान ॥८२४॥

पातसाह उतते उतरि, चले वोर कसमीर।
अलिफखांन राखें उतहि, साहस सत्त सवीर ॥८२५॥
सोर भये फिर ठटामें, तव टेर्‌यो दीवांन।
उतहि पठायो छत्रपति, दै वहु आदुर . मांन ॥८२६॥
ठटा जाइ साध्यो भलै, अलिफखान दीवान।
हरख वृत सुन कै भयो, जहांगीर सुल्तांन ॥८२७॥
सोर पर्‌यो फिर कांगरै, सुन्यो दिली सुलतांन।
तव दल वल वहु सग दै, पठयो सादक खांन ॥८२८॥
भये पहारी येक सव, भले लगाये हाथ।
आगै पांव न धर सकै, सादक खांकौ साथ ॥८२९॥
वात सुनत पतसाहनै, पठय दयो फुरमांन।
तवहि ठटातै कांगरै, फिर आये दीवांन ॥८३०॥
आये जवहि दीवांन जू, कंपे हार पहार।
मिलके सकल पहारिये, आये करन जुहार ॥८३१॥
सादिक खां देखन रह्यौ, आवत ही दीवांन।
मिले पहारी आइ कै, धन रजवट चहुवांन ॥८३२॥
काविलके भुमिया फिरे, परी वहुत ही रौर।
तव आपुन पतिसाह चलि, आये है लाहौर ॥८३३॥
टेर लये हैं अलिफखां, काविल पठवन काज।
चक्रवती चहुवांन तव, आयो दल वल साज ॥८३४॥
लक्खी जंगलकी तवहि, आई वहुत पुकार।
भटी ढुढ़ी डोगर वटू, कीनौं मुलक उजार ॥८३५॥
वादसाह सोचत यहै, को पठऊं उह ठौर।
लक्खी जंगलके भोमिया, गहि आनै लाहौर ॥८३६॥
आसिफखां तव यों कह्यौ, अैसो और न कोइ।
अलिफखांन चहुवांनतें, यहु मुहिम सर होइ ॥८३७॥
विदा कीये तव अलिफखां, दे घोरा सरपाव।
चाहुवांन दल साजकै, चले जैतकै चाव ॥८३८॥

## लखी जंगलकौ विदा भयो

अलिफखानु चहुवान जब, उतरे आइ कसूर।
डरत भाजि पतिसाह पै, गयो भटी मनसूर ॥८३९॥
गढी तकी अरि बरनकी, चढि आये दीवान।
वैहू आगै ते लरे, भलौ पर्‌यौ घमसान ॥८४०॥
करवर वर अरवर हनै, कटे तीन सै मुड।
कोऊ निकसन ना लह्यो, वध परि अरि झुड ॥८४१॥
अरवर छार मिलाइ कै, डोगर तके दीवान।
आप आपको भजि गये, आवत सुनि चहुवान ॥८४२॥
उतते फिर ताके वटू, मके सहारि न हाक।
ऐसौ कौन जु सहि सकै, अलिफ खानकी धाक ॥८४३॥
उतते चढि दीवान जू, खाई डेरौ कीन।
आइ मिले भुमिया सकल, होइ दीन आधीन ॥८४४॥
फिर चिहुनी देपालपुर, आये है दीवान।
पाक पटन ज्यारत करी, पूजी इछया प्रान ॥८४५॥
आइ मिल्यौ आधीन ह्वै, टुढी बहादर खान।
भेट दई दीवानको, पायो आदुर मान ॥८४६॥
जगल साध्यो अलफखा, मिले भोमिया आन।
लाग्यौ करन बखान सुनि, जहागीर सुलतान ॥८४७॥
मिले भोमिया भेट दै, सौलै कै दीवान।
पठय दई पतिसाहकौं, सुजस भयो चहुवान ॥८४८॥
चिहुनी अरु देपालपुर, महमदोट सु नाम।
ओर तिहारी बिठडो, पट्टन भरिहै दाम ॥८४९॥
आलमपुर पेरोजपुर, भेट दई भटनेर।
मिले जलालाबादके, दल दीवानके हेर ॥८५०॥
धिग बबूला रहमता, बाद रहीमाबाद।
लग्गी जगल दन मल्यो, मिले छाड कै बाद ॥८५१॥

भटी समेजे जाइये, टुढी बटू नैपाल ।
बैरियाह डोगर खरल, अरवर सब बेहाल ॥८५२॥
धोला खेरा भेजि दल, मारि मिलायै धूरि ।
डारी भलै उखारि कै, सब दुर्जनकी मूरि ॥८५३॥
हौ पहार सरदार खां, जबहि भयो बस काल ।
तबहि पहारी फिर गये, उपज्यो बहुरि जजार ॥८५४॥

## श्री दीवांनजी कांगरै आये चौथी बार

॥ दोहा ॥ जहांगीर पतिसाहनै, लये अलफखा टेर ।
हुकम कर्यौ तुम जाइ कै, करहु पहारहि जेर ॥८५५॥
अलफखान तसलीम करि, चल्यौ राइ जूझार ।
गहर न लाई पंथमै, पैठ्यौ आइ पहार ॥८५६॥
भाजे फिरै पहारीये, सनमुख आवत नांहि ।
छपते डोलहि वोट लै, ज्यो सूरज ते छाहि ॥८५७॥
काहलूर लै कै लये, मडई और सुखेत ।
लीनौ बहुरि सिकदरौ, अलफखान जस हेत ॥८५८॥
उतहि तुरक को ना गयो, बिना सिकदर साह ।
कै उत पहुचे अलफखाँ, साहस सत्त अगाह ॥८५९॥
भाजे फिरहि पहारिये, छुटि गये घर बार ।
सार धार ना सहि सकै, डोलै धार पहार ॥८६०॥
तबहि पहारी येक ह्वै, कीनौ यहै विचार ।
लरहि जाइ दीवानसौ, सब मिल एकै बार ॥८६१॥
जगत सिघ पैठाँनिया, अरु विसभर चब्याल ।
चद्रभान गढ भौनकौ, पुनि फतू जसवाल ॥८६२॥
भोपत और अमूल पुनि, बूला सूरजचद ।
ठकर कल्याना स्यामचद, सबै जुद्ध केकद ॥८६३॥
जगतमाल अलिया चढे, आयो राइ कपूर ।
कौन कौन कौ नांव ल्यौं, सब ही भये हजूर ॥८६४॥

नगरोटै डेरे कीये, जगतै दल वल साज।
तलवारे कै गोरवै, है चहुवान सकाज ।।८६५।।

पहली लराई

।। दोहा ।। अलिफ खान इतते चढे, उतते कटक पहार।
लूमि झूमि आई मनौ, भादौं घटा अपार ।।८६६।।

भुजगी छद

इतही क्यामखानी, उतही सव पहारी।
वनी सैन गज की, घटा मेहकारी।
परै वूंद गोली, भयौ जुद्ध भारी।
मनौ कौध कौधा, वरच्छी दुधारी ।।८६७।।
लरै जोध जोधा, भई मार मार।
लगै वान वान, वजै सार सार।
थकै नाहि मारत, हनै वार वार।
मिटे तव पहारी, भजे हार हार ।।८६८।।
परे टूक टूक, मरे सूर वीर।
गज ह्वै किरच्चे, विरचे सधीर।
पहारी सुभट ना, भजे ह्वै अधीर।
सु तौ रच रचक, करे चीर चीर ।।८६९।।

।। सवईया ।।

सतके रजके गज सैन वदै न झुकै न रुके रहै आडनके।
खा अलिफ विरचि किरची कीये पै पहारी नही पग छाडनके।
भये रचक टूट गये उडि पौन रहे नजरावन गाडनके।
लह्यो ईस न सीस न मास सियारहु ये न हडाहल हाडनके ।।८७०।

।। दोहा ।। जगतसिंघ सव सग सो, भाजि गयो तजि लाज।
जैत भई दीवानकी, पूजे मनसा काज ।।८७१।।
दूजै दिन दल माजि कै, लगे पहारी आड।
जवहि पर्‌यो घमसान घन, वहुरौ गयो पराइ ।।८७२।।

तीजै दिन आये वहुरि, दल वल साज अपार ।
जैत भई दीवांनकी, गये पहारी हार ॥८७३॥
वहुरौ आये भोमियां, चौथे दिन दल साज ।
मार परी तव मरि परे, उवरे गये जु भाजि ॥८७४॥
फिर आये दिन पाचवे, जूझ करनकै चाइ ।
मिटे पहारी खेत ते, अत होइ घन घाइ ॥८७५॥
वहुर छठै दिन आइ कै, नीकी वाही रार ।
हाथ लगाये अलफ खा, अंत चले वै हार ॥८७६॥
सादक खा पैठांन हौ, चीठी दई पठाइ ।
कै दल मोपै पठइयो, कै तुम मिलियो आइ ॥८७७॥
रोस होइ दीवांननै, तव दल दयो पठाइ ।
दुर्जन उतर्‌यो सांम है, हौ क्यौ छाडौ पाइ ॥८७८॥
चिंत नही रंन मरन की, सुजस रहै संसार ।
जो जिय गयौ तौ जान दे, रज राखे करतार ॥८७९॥
सुनी बात यहु जगतसिघ, दल थोरे दीवान ।
ठटु कटकनिके साजकै, चढ्यौ देत नीसांन ॥८८०॥
खरे भये दीवान चढि, तलवारैके खेत ।
संपूरन रज लाज के, साहस सत्त समेत ॥८८१॥
अनी तीन कीनी तबहि, अलिफखांन भोपाल ।
येक वोरकौ रूपचंद, इक बासो डढवाल ॥८८२॥
बीच भये दीवांन जू, चित लरिवेको चाइ ।
रज अपनी ना जान दे, जौ जिय जाइत जाइ ॥८८३॥
घैरो कर्‌यौ पहारीयो, कटत अपार अनत ।
आडौ आये घूमते, मद बहते मैमत ॥८८४॥
जुध भयो अतिहि प्रबल, पर्‌यो महा घमसांन ।
कौरौ पांडौसे लरे, कै कीचककौ घान ॥८८५॥

रूपचद वासो भगे, जर्वाह परयो वहु भार।
सत साहससौं अलिफखा, खरे रहे जूझार ॥८८६॥
जुद्ध सरकी धार पर, दई लिखे द्वै आक।
जो जूझै तिहि सिर कटै, जो भाजै तिहि नाक ॥८८७॥
अक वि दीसे जुद्ध समै, जानहु सेवक स्वाम।
जे आगे ते दस गुने, पाछे के नहि काम ॥८८८॥
पानिपु अपनी राखि है, सूरा यहै सुभाइ।
जिय तन हान न गनत है, जो रज नाही जाइ ॥८८९॥
सूरवीर अरु मीन जल, इनको येक सुभाइ।
तरफि तरफि दोऊ मरै, जौ पानी घटि जाइ ॥८९०॥
रहै न केहू हीन जल, सहे न दोऊ गार।
सूरवीर पुनि मीनकौ, पानी ही सौं प्यार ॥८९१॥
येक वात कवि जान कहि, वढ्यौ मीन तें सूर।
मीन मरै पानी घटे, सूर मरै जल पूर ॥८९२॥
रूप रूपचदको गयौ, भाज्यो ह्वै वेहाल।
सत नास्यो वासो नस्यो, डाढी विन डढवाल ॥८९३॥
भार परयो दीवान पर, जूझत अचल जूझार।
येक वोर चहुवान है, इक दिस सकल पहार ॥८९४॥

॥ सवईया ॥

उतहि पहारी इत सभरी नरेस धायौ
ऊधम मचायौ जुध सुमिर इलाह जू।
परी वहु मार करवार भई आर
रतनारे रतनारे चले गहर अथाह जू।
वाल तरु नाई व्रिध तीनो पनपाइ सिध
आद अत नीको करयो करता निवाह जू॥
कहा चली ढाढी भाट चारन कलावत की
साहस अलिफखा सराह्यो पतिसाह जू ॥८९५॥

॥ दोहा ॥ हय गय नर कटि कटि परं, टूटत है हथियार ।
फिर फूटै गुरजे लगं, छूटत है रतिधार ॥८९६॥

॥ सवईया ॥

लरत अलिफखांनु परत है घमसान
दे दै बहु दांन सिव कीनौ है निहाल जू ।
भसम हसम धूरि रत सत सिध मूरि
आवधि त्रिसूल लहे खपर है ढाल जू ॥
बोलत है घाव सू सुभाव डमरू कौ अैन
पायो सरभाव भयौ चाव गज खाल जू ।
निरत करत हरखत हर हेर हार
सुडनके व्याल और मुडनिकी माल ज्यू ॥८९७॥

साह जू के काज कुल लाजकौ अलिफखांन
गाढ़े पाइ कीने है पहारसे पहारमैं ।
वाने बहु वाने लगे सूरिवां सुहाने अैसै
जैसै फुलवारी फूल रही है वहारमैं ।
कीचकको घान घमसान पर्यौ दहू वोर
घाइल धुकत मतवारेसे अहारमैं ।
धाई गज सैन आई अैन ही नवाव पर
मार बिचराई भाजो सिधकी दहार मैं ॥८९८॥

मांतौ गजराज आयो कितौं परवत धायौ
झरना बहायौ मद सैन घहरानी है।
रूख ज्यौ उखारत तुण नर डारत
निहार रूपचंद वासो भाजवेकी ठानी है ॥
भये सनमुख आनि नवाव अलिफखांन
कुजर भजानो माथै वरछी लगानी है।
गैवर घटा सो बग पंत सो लगत दत
तामैं सार धार मानौ बीज चमकानी है ॥८९९॥

॥ पेडी ॥ आवै हाथी घूमते, घूमै मतवारे ।
जैसी सावनकी घटा, वै तैसे कारे ।
कै परवतसे देखिये, वै भारे भारे ।
ज्यो घन गरजै भादुवै, त्यो गरज चिंघारै ॥६००॥
हाथी ठाडे ही रहे, वे थर थर करि है ।
जैते पाव उचाइ है, आगै ना परि है ।
घाव लगे वहु अगमे, तिनते रत ढरि है ।
गिरवर ते कवि जान कहि, झरनासे झरि है ॥६०१॥

॥ दोहा ॥ करी कहा पशु वापुरे, सहै जु डिष्ट करूर ।
सूर देखि गज यो चले, ज्यो निस देखे सूर ॥६०२॥

॥ सवइया ॥ जुध मच्यौ विरच्यो चहुवान
सजोव गयौ उडि सार्गानि लागै ।
राते भये रत सौ सत सौं अैसो
कौन लरचौ है कसूभल वागै ।
खा महमदको नद अलिफखा
मेर करे पग केहू न भागै ।
जोआ भये हैं जितने वसुधा पर
कान गह्यौ है दीवानके आगै ॥६०३॥
सेन अनत झुकत पहारी लरत कहत न अैसो वियो है ।
मारत डारत पारथ जो अलिफखा को घन हाथ हियो है ।
स्रोनि समुद्र न घुटनि टुटत जुगिन जुथ अघाइ पियो है ।
मुडनि भार गई झुकि नार मनोहर हार जुहार कियो है ॥६०४॥

॥ दोहा ॥ मुड माल हर पहरि है, जानत कौंन सुभाइ ।
सुभटनिके सिर देखि कै, गरै लेत है लाइ ॥६०५॥
मुड विना तन धर परे, तरफत है इह भाइ ।
मानो पगिया गिर गई, करिहैं सैंख समाइ ॥६०६॥

खुले देख द्रिग सुभटके, डरपैं गिर्भ सियार।
विकट लगै ह्वै निकट, जौं मरि गये मुछार ॥९०७॥
रुहिर जुगिनी भछि गई, स्यार मास अरु चांम।
हाड न कोऊ लेत है, असत कहावत नाम ॥९०८॥
घाव जु बोले सुभटके, कहत मार ही मार।
जीभ थकी तव अगही, लाग्यौ करन पुकार ॥९०९॥
साहिमखानी को लर्यौ, अलिफखांनकैं संग।
धार मुरी हथियारकी, पै नहि मोर्यौ अंग ॥९१०॥

॥ सवईया ॥

हैदल गैदल पैदल जोर के,आये अनत अपार पहारी।
नाचत है हरखे हरि जुगिन छूटत नाल वदूक सुतारी।
भीरपरी विचले तव भीरक साहिमखा समसेर संभारी।
काहू को मुड कटी कटि काहू की ही
मिसरी पै लगी आईखारी ॥९११॥

॥ दोहा ॥ सूर सुभट दीवानके, वहुते आये कांम।
केते येक गनाइ है, लै लै उनको नाम ॥९१२॥
येदल अरिके दल हनत, पुनि भाईया कमाल।
द्वै काइम नीके लरे, नाथा और जमाल॥९१३॥
करे मुजाहद मेर पग, भीखन पुन वहलोल।
लाडू अरु पेरोज खां, राख्यौ अपनौ तोल ॥९१४॥
द्वै खानू दौला अवू, इसकदर रज रास।
अरु मारू उसरीफ पुनि, कीनौ नांव प्रगास ॥९१५॥
ऊदा परता चतुरभुज, जगा मनोहरदास।
पुनि कौ जू हरदास ये, परे येक ही पास ॥९१६॥
द्रोंद राज मोहन जुगल, मुये येक ही ठौर।
कौन २ को नांव ल्यौ, कटे वंहुत ही और ॥९१७॥

जे जूझे दीवान सग, अमर भये संसार।
जो जिहाजमें पैठ कै, सागर कीजत पार ॥६१८॥
मार मार ही उचरै, अलिफखान चहुवान।
जोर पर्‌यो करवार कर, अरि मारे दीवान ॥६१९॥
हाथी येक दीवानको, नाव चतुर गज ताहि।
खलनि उखारत ब्रिच्छ ज्यो, ऐरापति सम आहि ॥६२०॥
कछु हाथी हाथी हने, कछु हने दीवान।
जोधा पाइन तर मथे, भलौ भयौ घमसान ॥६२१॥

॥ सवईया ॥

धायौ है मातो गयद अधीर ह्वै काहू नही तव धीर धरी है।
खानु अलिफ खरे इतही गज आइ दवाये नहि ढील करी है।
वाही भले करवार चरन कौं सावन तावर की ज्यो निकरी है।
टूटके पाव करी यो गिर्‌यो मनौ फूटिके खभ चौखडी परी है ॥६२२॥

॥ दोहा ॥ जवहि जुद्ध भारी भय, बिरचे कटक पहार।
तव दिवान पाछे परे, वहुत गिराये मार ॥६२३॥
तेरहसै मानस हने, पर्‌यो वहुत घमसान।
इनहूके वहुतै मरे, गनत न आवै ग्यान ॥६२४॥
देख्यो जवही पहारी यो, भाजे छाडत नाहि।
येक मतौ करिकै फिरे, आइ मिले तव माहि ॥६२५॥
वहुर लडाइ फिर परी, जूझे जोध अपार।
भये सही दीवान जू, सुजस रह्यो संसार ॥६२६॥
खेत माहि जो मरि पडे, है ताहीको खेत।
जाके पाइ न छूटि है, जैत दई तिह देत ॥६२७॥
जिय जान्यो जान्यो मरन, अलिफखान चहुवान।
ऐसी विध ना मर सकै, कोऊ राजा रान ॥६२८॥

॥ सवईया ॥

प्रवल सवल सत लाज सौं अलिफखा
जूझत झुकत अकुलात नही दलतै।

जुद्ध कौ समुद्र है सहादत कै नग भर्यौ
बूडकलै पावे जो न डरै काल जलतें।
महमद खान अग जीते नित जोरि जग
आरन अभग वडो साको कीयो चलतें।
वडे वड़े राजा राव रानां उमराव भूप
अैसी भाति मरिबेको मुये हाथ मलतें ॥९२९॥

वासोहद कीनी वस चवे दीनी पेसकस
जस भयो जीत्यौ है नगरकोट भीनकों।
काहलूर जैतवा मडई सुखेत मां
विकट पहार पैठे मारग न पौनको।
भाजे भाजे फिरत पहारी हार येक भये
कोरनिसौ लरै अैसौ साहस है कौनको।
गए अमरापुर अलिफखां अमर भये
सभरी नरेशने चढायो लौन लौनकौ ॥९३०॥

॥ दोहा ॥ जो लौ जीये जगत मैं, अलिफ खान सिरमौर।
गढ़ मनसव लेते रहे, आज और कल और ॥९३१॥

॥ सवईया ॥

दोइ बार दछिन मे वाती तीन वार मली
कछवाहै तीन बार खेत ते खिसाये है।
साधी है मेवार दोइ वार औ ठटा हूं साध्यो
मार २ कै भिवानी भोम भोमिया मिलाये है।
चार बार कांगरौ पजायो करवर वर
जंगल लखी के मारि डड भखाये है।
खरे ईसरस भये सरसै अलिफखान
गजे उमराव दलपति हूं भजाये है ॥९३२॥

॥ दोहा ॥ सोरहसै जु तियासिया, सन सहस पैंतीस।
अलिफ खानु बैकुठ गये, रोजै अठ्ठाईस ॥९३३॥

करामात परगट भई, ज्यारत करत जहान।
देखत ही दरगाहकौ, पूजत इछ्या प्रान ॥६३४॥
करामात दीवानकी, है हाजिरा हजूर।
गिरवर पर वादुर रहै, ज्यौ रोजै पर नूर ॥६३५॥

॥ सवईया ॥

होत दुख दूर देखै नूर दरगाहकौ
निरधन पावै वितु निरसुत पावै सुत
अैसी अद्भुत बात करम इलाहकौ।
निरबुधि पावै बुधि बेसुधको होत सुधि
मारग लहत जु भूलानौ आवै राहकौ।
अलिफखां चहुवान लोभ नही कीनौ प्रान
पायो फल राख्यौ स्वामधम पतिसाहकौ।
न्यामत सपूर है जहूर हाजिरा हजूर
होत दुख दूर देखे नूर दरगाहकौ ॥६३६॥

ह्वै सुख लीजिये नाम सकारे।
व्याध असाध ते होत समाध
मिटै अपराध अगाध जे न्यारे।
चित कछू चितम न रहै
उमहै कलप ब्रिछ की डारै।
खान अलिफ करामात पूरन
चूरन है है सब रोस विकारै।
देखिये ना सुपहू दुख को मुख
ह्वै सुख लीजिये नाम सकारे ॥६३७॥

प्रानकी इछ दीवान पुजावै।
न्यामत और करामत पूरन
होहि सुखी जे दुखी तकि आवै।
पीर महा परगट्यो पुहमी।

परपीर पिराये की पीर पिरावै ।
खान अलिफ समुद्र अथाह है
जो मनसा सोई धावत पावै ।
कान गहै तेई मान लहै जगु
प्रान की इच्छा दिवान पुजावै ॥६३८॥

॥ दोहा ॥ सोरह सै इक्यानुवै, ग्रन्थ कर्यौ इहु जान ।
कवित पुरातन मै सुन्यौ, तिह विध कर्यौ वखान ॥६३९॥
दौलतखा दीवांनकौ, अव हौ करौ वखान ।
तेग त्याग निकलंक है, जानत सकल जहांन ॥६४०॥

## श्री दीवांन दौलतखांके पुत्र

१ ताहरखा, २ मीरखां, ३ आसफखां ।
ताहरखां कुल को तिलक, रचि कीनौ करतार ।
मीर खांन पुनि असद खांन, भइया ताहि विचार ॥६४१॥

## दौलतखांकौ वखांन

॥ दोहा ॥ जबहि भये वस काल के, अलिफखान दीवान ।
बैठे उनकी ठौर तव, दूलह दौलत खान ॥६४२॥
जहागीर पतिसाह जू, दे कै मनसव मान ।
सौप्यौ है गढ़ कागरौ, दौलत खा चहुवान ॥६४३॥
पातसाह अैसौ कह्यौ, तुम विन अैसौ कौन ।
जाते निहचल रहत है, नगर कोट अरु भौन ॥६४४॥
आइ बिराजे कांगरै, दौलतखा चहुवान ।
भुमियनको भै उपज्यो, सके राजा रान ॥६४५॥
वासी सकल पहारके, जेर करे चहुवान ।
डड भरै सेवा करै, थहरै ज्यौ तर पान ॥६४६॥
जहागीर कीनौ गवन, तव उपजी जग रौर ।
सव थानै उठि उठि गये, रह्यौ न कोऊ ठौर ॥६४७॥

दौलतखा दीवान तब, कीने गाढे पाइ ।
दुर्जन दलते ना डुरे, रहे अचल ठहराइ ॥६४८॥
सबै पहारी येक ह्वै, घेरो कीनौ आइ ।
भेद चरन दीवानके, डुरहि न लागे बाइ ॥६४९॥
अपनै दलसौ यो कह्यौ, दौलतखा दीवान ।
निकसि लरहु मारहु मरहु, करहु महा घमसान ॥६५०॥
तउ दल सबल दीवानके, निकसे लरन रिसाइ ।
नीको जुध मचाइ कै, घेरी दयौ छिडाइ ॥६५१॥
मरे पहारी जे लरे, उबरि गये जो भाजि ।
बहुरे दल दीवानके, लै उनकी रज लाज ॥६५२॥
साहिजहा बैठे तबहि, तखत दिलीके आइ ।
बात सुनी दीवानकी, भले रह्यो ठहराइ ॥६५३॥
और न कोऊ ठाहर्यो, तजि तजि आये थान ।
नगर कोट राख्यो भलै, दौलतखा चहुवान ॥६५४॥
मनसब बढयो छत्रपति, दै कै आदुर मान ।
जग सगरे नामी भये, दौलतखा चहुवान ॥६५५॥
रहे चतुरदस बरस उत, साध्यो भलै पहार ।
पाछै काबलको चले, चाहुवान मुछार ॥६५६॥
काबिल और पिसौरमै, रहे भली ही भाति ।
सीवाली सब मिल चले, सहि न सके मुखकाति ॥६५७॥
बेटा दौलत खानको, ताहरखान सपूत ।
जुध सग दामिन दमक, दानझरी पुरहूत ॥६५८॥
साहिजहासो मिलनको, गये अकबराबाद ।
प्यार कियो मनसब दीये, अति बाढ्यो अह्लाद ॥६५९॥
अमरसिघ गजसिहको, हन्यो सलावत खान ।
छत्रपतिकै दरबारमे, उपजि पर्यो घमसान ॥६६०॥

साहिजहा फुरमान दिय, मारि लेहु राठौर।
ग्रैसी वेअदवी वहुर, ज्यो न करै को ग्रौर ॥६६१॥
तवहि गुरजवरदार सव, चहुंधा लगे ग्रपार।
गुरजनि सौ ढाह्यो वुरज, गिरत लगी वहुवार ॥६६२॥
जे सेवक ग्रमरेसके, हुते ग्रागरै मांहि।
ते सुनिकै सव लरि मुये, कोऊ भाज्यो नाहि ॥६६३॥
राव कुटब नागोर हौ, जोधावत वहु पास।
को नां लै नागौरकौ, ग्रैसी उनकी त्रास ॥६६४॥
नटे वहुत उमराव तव, ताहरखा सिरमौर।
ग्रागै ह्वै ग्रैसै कह्यो, मै पाऊ नागौर ॥६६५॥
का मजाल जोधानकी, उतहि सकै ठहराइ।
हुकम रावरौ है वली, पलमे देऊं उडाइ ॥६६६॥
सुनि ग्रानद्यो छत्रपति, लिख दीनौ नागौर।
ताहरखा पतिसाहके, जियमै राखी ठौर ॥६६७॥
पातसाह फुरमान लिख, टेरै दौलत खांन।
मनसव हूं डेढौ कर्यो, ग्रौर बढ्यो वहु मांन ॥६६८॥
कावलमे दीवान हे, चल्यौ जात फुरमान।
ताही मै यौ छत्रपति, पूछे ताहर खान ॥६६९॥
पिता तिहारौ ग्राइ है, तव जैहै नागौर।
कै तू पहले जाइ कै, काढहिगौ राठौर ॥६७०॥
इन्हन कह्यौ फुरमांन हौ, वाधौ ग्रपने सीस।
ग्रवहि जाइ जोधानिकौ, काढौ विसवा वीस ॥६७१॥
हर्षवंत हौ छत्रपति, दयौ ग्रानि सिरपाव।
ग्रादुर दै नागौर दै, कियौ वड़ौ उमराव ॥६७२॥
इनको सुत सरदारखां, सग हुतौ दुतिरास।
मनसब दैकै छत्रपति, राख्यौ ग्रपने पास ॥६७३॥

उतते ताहरखा चले, वतन आपने आइ ।
कूच कियौ नागौरको, अनगन कटक वनाइ ॥६७४॥
जात जात नागौरकै, निकट लगे जब जाइ ।
जोधावत गढ छाड कै, निकसे तवहि पराइ ॥६७५॥

॥ सवईया ॥

मिटे उमराव राव साहिजहा जू कै आगे
तहा लायौ वीरान करी है वात थोरी सी ।
हाथौ दयौ पोरकै पै माथौ दै सके न जोवा
गरद दवाये भाज गये खेल होरी सी ।
चहुरग चमू वानि नागवर लीनौ आनि
भये है खिसाने जे कहन वात भोरी सी ।
ताहरखा कीरति अकीरति विपछनकी
जगमै रहैगी गग जमुनाकी जोरी सी ॥६७६॥
पाखर सजोव गज जूहमे वुकार धौसा
सघन घटामै मानौ घन घहरतु है ।
प्रवल सवल दल साजि चढे ताहरखा
खुरनि तुखारनि सौ जगु थहरतु है ।
धूरि उडि नभ छायौ सूरज न डिठ आयौ
तिमर जनायौ अरि हीयौ हहरतु है।
पवन घन जानि कौ डुरावत समूह सैन
सागर समान है सु जानौ लहरतु है ॥६७७॥
मूछनि ताव सुभावहि देत वरा वरा जानि कै प्रान डरै जू ।
जौ करवार निकार निहारत तौ द्रिगवाल सवै थहरे जू ।
होत पलान तुरग कुरग ह्वै भाजे विपछ न धीर धरै जू ।
ताहरखाकी धाक दसौ दिस सेल चढे जु अै लरै जू ॥६७८॥
हिम्मतके वर मोह्यौ छत्रपति साहिजहा मुख तेरी ये वातै ।
जोध न कोऊ विरोध सकै तुहि जानत तू सव जुध की घातै ।

ताहरखा तुव तेगकी त्यागकी फैली कीरति दीपनि सातै।
दानके वीज धरा रसना कविनीके वये जसके विखातै ॥६७६॥
दुरजनसाल मरद मुछाल है ताहरखाँ तग्वारको रावत।
कूरम धूरमे डारे मिलाइ कै मिघ हुते तेऊ गाड कहावत।
वक रह्यौ नही वीकनिमै अरु पाइ लगे तजि वाद विदावत।
दौलतखानको नद नरिद, अनद भयौ अति देसमे आवत ॥६८०॥

॥ दोहा ॥ जैगढमे डेरौ कीयौ, अमरसिघके धाम।
हिमतकै वर जगतमे, कीनौ अपनौ नाम ॥६८१॥
मुखमे मास चतुर गये, आये दौलतखान।
पूत पिता दोऊ मिले, अति सुख उपज्यो प्रान ॥६८२॥
जुगल रहत नागौरमें, वाढ्यौ हर्ष हुलास।
मुछारनकी मानि है, सीवारी सव त्रास ॥६८३॥
सात आठ ही मास लौ, रहे उतहि दीवांन।
पुनि आयो पतिसाहकी, अैसी विध फुरमान ॥६८४॥
वांचत ही फुरमांनकै, ना रहियौं नागौर।
अव तुम गहर निवार कै, वेगे जाहु पिसौर ॥६८५॥
उतते सहिजादौ चलै, वलख लैनके चाइ।
तव तुम उनके सग ह्वै, फतिह कीजियहु जाइ ॥६८६॥
तव दीवान उतकौ चले, मियां रहे नागौर।
आठ मास वैठे रहे, सुखसौ वाही ठौर ॥६८७॥
फौज चलाई वलखकू, सुनी मिया नागौर।
छत्रपतिकौ पठई अरज, जै पुहची लाहौर ॥६८८॥
तामै अैसैं लिख्यौ हौ, सुनिये सहनसाह।
मोहूकौं जो हुकम ह्वै, तौ आऊ दरगाह ॥६८६॥
येउ तवहि वुलाइ कै, दीने वलख पठाइ।
लघु साहिजादै कटक लै, फतिह करी है जाइ ॥६६०॥

पठये सहजादे जुगल, रुसतमखा दीवान।
पुहचे है सतरज लये, इद खोहके थान ॥६६१॥
नीकी विध थाने रहै, मलि उजवकको मान।
इक रुसतमखा दखिनी, दौलतखा दीवान ॥६६२॥
ताहरखा है बलखमें, सहिजादे के पास।
मीच निगोडी पापनी, आइ गई अनयास ॥६६३॥
कैसे कहिये जीभ सौ, कैसे सुनिये कान।
तरवर ताहरखान जू, जगते कीयो पयान ॥६६४॥
ताहरखाको मर्न सुनि, आयौ तन जु प्रसेद।
रोम रोम रोवन लगे, जियको उपज्यौ खेद ॥६६५॥
ताहरखा कीनौ गवन, स्रवन सुने ये बैन।
बस्त भगौहे ह्वै गये, रत रोये जुग नैन ॥६६६॥
तरुनापै ही उठि गयो, दै तरवर बैराग।
व्रिधपनकौं पहुच्यौ नही, वाव लोगके भाग ॥६६७॥
पूनौको पहुच्यौ नही, भाग कमोदनि मद।
यह बपरीत लागै बुरी, गह्यो सप्तमी चद ॥६६८॥
थारी के मुक्ता भय, ढरे ढरे ही जाहि।
सुरतर ताहरखान विनु, केहू न द्रिग ठहराइ ॥६६६॥
हियो कमल नाहि न खुलत, मुझित पल पल माहि।
छवि रवि ताहरखान जू, डिष्ट परत है नाहि ॥१०००॥
कहु कैसे के ऊपजे, नैन चकोर अनद।
कहु वा डिष्ट परै नही, ताहरखा मुख चद ॥१००१॥
मरि करि ताहरखान जू, हितुवन यह दत दीन।
नैन बहन हिरदै दहन, मनहि गहन तन छीन ॥१००२॥
प्यारे ताहर खान विन, क्यो करि है मन गाढ।
उन डाइन बैरन बलख, लयो करेजा काढ ॥१००३॥

धर्मराज कैसे कहू, कौन धर्म यहु आहि ।
काटत अैसौ कलपतर, कृपा न उपजी काहि ।।१००४।।
मन भावन विन तप्ततन, बढ़ी सु मेटै कोइ ।
असुवनि छाती छिरकिये, पै नां सीरी होइ ।।१००५।।
ताहरखां बिनु चित्तकौ, चिता भई असख ।
चन्द्रकाति मन भाति नित, चुयो करत है अध ।।१००६।।
सज्जन द्रुजन येक सम, करे सु भली न कीन ।
जीवत हित बनि सुख दयौ, मरि अनहित वन दीन ।।१००७।।
सज्जन द्रिग अरहट घरी, भरि २ ढरिरे जाहि ।
दुर्जन विहसत फिरत है, दसन अधर रस माहि ।।१००८।।
ताहरखा या देसमैं, येक वार फिर आव ।
सज्जन द्रुजन को अबहि, है परखंनकौ दाव ।।१००९।।
मरि कर आयो देसमैं, घर २ उपज्यौ सोग ।
अैसी बिधकै मिलनमैं, क्यों सुख पावै लोग ।।१०१०।।
दुर्जन सौ नाहिन झुके, कीया न सज्जन प्यार ।
काहू तन चित यो नही, रंचक नैन उधार ।।१०११।।
देखत ही ताबूतकौ, रोर परी पुर मांहि ।
कौन नीद सूते मिया, तौऊ जागे नाहि ।।१०१२।।
येक बार जियकी कथा, सुनी न प्यारे आइ ।
मनकी मनही मै रही, बिधु सौ कछु न बसाइ ।।१०१३।।
सीत पवन लू घाम घन, सहै रहै दुख मांहि ।
जांनहि जिन सिरते गई, कल्प ब्रिछकी छाहि ।।१०१४।।

॥ सवैया ॥

काल कौ तौ नाम कालकूटते कटुक लागै
ताहरखा सौ कलपतर जिन दाह्यौ है ।
रतननिकौ समुद्र पल मै सुखाय डार्‌यौ
मिटत न काहू भांति करता जु चाह्यौ है ।

भर तरुनापै ही कुवँरतें कुवेर लूट्यौ
सोने का सुमेर काहू करि कोप ढाह्यौ है।
रोम रोम दीनो दुख दया न करी है चुख
डाइन वलखतौ करेजा हाथ वाह्यौ है ॥१०१५॥

॥ दोहा ॥ मरन पूतको सुन पिता, कैसे धीर धरत।
रोवनहार हि रोईये, यहु दुख आहि अनत ॥१०१६॥
वात सुनी दीवान जू, अति दुख उपज्यो गात।
करता करहि सु सीस पर, कछु वर नाहि वसात ॥१०१७॥
पातसाह यह वात सुनि, काहू अग्या दीन।
खा सरदार वुलाइकै, वहुत दिलासा कीन ॥१०१८॥
फिरी मुहिम वलाखकी, कावुल आई सैन।
वहुर पठाई फौज तव, गढ खधारकौ लैन ॥१०१९॥
जैगढको घेरौ कीयौ, पै वर नाहि वसाइ।
और फौज गढकी कुमक, दीनी साही पठाइ ॥१०२०॥
इत दल साहिजहानके, उत दल साहि अवास।
आपुनमैं लागे लरन, पुहची धूरि अकास ॥१०२१॥
तवहि फौज लागी डिगन, तव रुस्तम दीवान।
जै सनमुख लरन, वैरनि पर्यौ भगान ॥१०२२॥

॥ सवईया ॥

साहिजहा करि क्रौध खधारके लीबेको आपुनी फौज पठाई।
जुद्ध मच्यौ है नच्यो तहा नारद आगै तै फौज अवासकी आई।
दछिनी दछिन वोर भयो है दीवान अनी तव लीनी है वाई।
दौलतखा दलनाइक साहिकी सैन भलै लरिकै विचराई ॥१०२३॥

॥ दोहा ॥ भाजी फौज अवासकी, जीते दल पतसाह।
लरे सु मरे परे उहा, भाजि वचे गुमराह ॥१०२४॥
जव तुसार मौसिम भये, सके न दल ठहराइ।
घेरो तजि खधारको, कावुल वैठे आइ ॥१०२५॥

जबहि गयौ मिटि जगततें, जांमैकौ हंगाम ।
तवहि पठये बहुर दल, जाइ करहु संग्राम ॥१०२६॥
वहुर जाइ घेरौ कीयौ, पै ना आयौ हाथ ।
तजि खधार कावल तवहि, आयौ सिगरौ साथ ॥१०२७॥
तीजै वहुर हुकम भयौ, तव फिर लागे जाइ ।
ना कछु छत्रपतिसौ चले, गढसौ कछु न वसाइ ॥१०२८॥
जुझा होत है रैन दिन, छूटत गोली नाल ।
जाकै लागत जात है, तिहं जिय गोली नाल ॥१०२९॥
दौलतखां दीवान जू, चढि चढ़ि दोरै आप ।
बिचकर कछुकी कछु भई, चढ़ी कालकी ताप ॥१०३०॥
केतक दिनमे मरि गये, यहै जगतकौ भाव ।
कालते काहू न वचे, रानो होइ कि राव ॥१०३१॥

॥ सवईया ॥

जा दिनते चाहुवांन कलजुग प्रगटान्यों
ता दिनते येते भूप ज्याइ कीने नये हैं ।
दत्तिकौ करन मति भौज सति हरचंद
परदुख काटिवेकौ विक्रम ही भये है ।
हठकौ हमीर देव छाड़ी नहीं हठ टेव
प्रथीराज बलकौ सुजस जगु छये है ।
दौलतखा जीवत हे राजा षट इनकै मरत
इनकैं मरत आज वैउ मरि गये है ॥१०३२॥

॥ कवित्त ॥ प्रथम गजि राठौर वहुरि भंजे कछवाहे ।
जहागीरसौ वचन कहे ते भले निबाहे ।
वहुरि कागरौ साध वलख खधार सिधारे ।
कटक साहि अबास खेत चढ़ि वहुत संघारे ।
श्रीदौलतखां दीवान तौ सप्तदीप नामी हुवौ ।
अैसैं मरद मुछारको, कैसैं कै कहिये मुवौ ॥१०३३॥

दौलतखाँ दीवान जवहि वैकुंठ सिधायौ।
सुख दाइक विन वहुत लोगन दुख पायौ।
अवहि कहौ वह वरस छाडि दीनौ जगु जामे।
चार भेद समुझियो गुप्त प्रगट है जामे ॥१०३४॥
सन सहस पचास पुनि तेरह लैहु प्रमान जी।
११ १७५ ६६ ५२ ६११ ४५=१०६३०
संवत सत्रह सै जु दस गवन कर्‌यो दीवान जी
०० ६६ ५ २३७ ८४ ००=१७१

यहु करवित तुरकी लिखहु, वहुरहि दसके काढ।
सन संवत तू देख लै, आवै घाट न वाढ ॥१०३५॥
जव यहु खवर दीवानकी, पुहची जाइ नरेस।
तवहि खान सरदारकौ, दीनौ इनकौ देस ॥१०३६॥
देस दयो सरपाव दै, वहुत दलासा कीन।
पुनि दयाल ह्वै छत्रपति, विदा वतनकू दीन ॥१०३७॥
तव घर आये वतन लै, खा सरदार मुछार।
हितुवन मन आनद भयो, द्रुजन भये विकार ॥१०३८॥
सीवारी सव थरहरे, अैसी उपजी त्रास।
घर घरनी सव छाडिकै, जाइ गह्यौ वनवास ॥१०३९॥
दल सुनि खा सरदारके, द्रुवननि परी दहल।
घटा देख फोरचो घटा, तुम्यो टोडरमल ॥१०४०॥
तरवर ताहरखान तन, साहस सत सपूत।
सरदारा सरदार है, रजपूता रजपूत ॥१०४१॥

॥ सवईया ॥

दान खग निकलक राख्यो न दरिद्र रक
सुभट असक जसु प्रगट मुछारको।
गुनीजन दै आसीस सत्रनि काटै मीम
वच्यौ जिन भाजि मग लीनो दधपारको।

कुलको तिलक सव मुलककौ सुख देत
अजर अमर रहौ थंभ परवारकौ ।
करतकरम करि कीनो है अनूप भूप
जग पर जागै कर खान सरदारकौ ॥१०४२॥
रूप उजागर वागरकौ पति
लागत है दिन ही दिन नीकौ ।
जो लौ हैं ससि सूरज धू नभ
हैं जगमै जल गंग नदीकौ ।
तोलौ करि करतार कृपाल ह्वै,
काइम क्यामल खानकौ टीकौ ।
नैनको तारो है प्रांनको प्यारौ
है खां सरदार अधार है जीकौ ॥१०४३॥
चाहत है मीन जल मिले ही परत कल
चाहत चकोर चंद चकई विहानकौ ।
चाहत मयूर घन चाहत वसेत वन
चाहै मनोरथ मन कंवल ज्यों भानकौ ।
अंध चाहै नैन चाहै पग गैन
गुम चाहै बोलौ वैन घट चाहै प्रानकौ ।
जैसै येती बातनकौ येती वात चाहत है
तैसे मेरे नैन चाहे सरदार खांनको ॥१०४४॥
पूत पिताकौ देखिकै, बाढ़त है अनुराव ।
फदनखां सरदारखां, कोट वरषकी आव ॥१०४५॥

॥ इति रासा सम्पूर्णम् ॥

# परिशिष्ट

## श्री अलिफखाकी पैडी लिखते

पहले अल्लहु सुमिरिये। जिन्ह सुभट उपाया।
बोल जिलावण कारणे। रक्खे नही काया॥
माणसदे सारे नही। सोकर सुभाया।
सोई जित्तै जान कहि। जिस बोड खुदाया॥१॥
नाव महमद लीजिये। सुभटा सिरदार।
पथ दिखाल्या दीनदा। सगले संसार॥
जिन्हा कलमा अक्खिया। ते लगो पार।
दिल विच जिन रखी दगा। ते सटे मार॥२॥
जहागीर अकबर हदा। दिली सुलिताणा।
चार चक नव खड विच। फिरवाई आणा॥
सत्तां दीपां ऊपरे। तपिया ज्यौ भाणा।
तिन थिर थप्या अलिफखा। टिका चौहाणा॥३॥
दादे नेडे क्यामखा। केही गल किती।
केती धरती मार कर। तेगा बल लिती॥
मलूखांसू खेत चढि। जुध बाजी जिती।
खिदरखानकी बाहि गहि। दिली ले दिती॥४॥
[टि]क्का क्यामलखानदा। खाना सिरताज।
वड्डा होई जु गोत विच। तिस वडी लाज॥
भुमिया फिरे पहाडदे। सज्जहु दल साज।
मारण मरण भिडनदा। रजपुत्ता काज॥५॥
चामो पहली होत तै। कर जुध्ध भगाया।
पछे सूरजमल्ल भी। तै खेत खिसाया॥
इब जगतै ऊपर चढो। उन सीस उठाया।
तुम्द विण येहा कौण है। जिस लोभ न काया॥६॥

साके तैंडे बड बड़े। नां जाहि गिणाये।
बिदा कीया तूँ जंहानो। ते भै पजाये॥
राणैं जेहे भूपति। तै खेत खिसाये।
चारौ चकदे भूमिया। गहि आण मिलाये॥७॥
नगरकोटदे भूमिया। है नितदे आकी।
लुट्टे सगले परगने। छड्डी नही बाकी।
फौजदार सिकदारदी। कुह रही न नाकी।
तहां पठाया अलिफखां। दे गज औराकी॥८॥
पातसाह बड मोलदा। सरपाव पिन्हाया।
बीडा दिता प्यार कर। खा पैर लगाया॥
बिछा होइ तसलीम कर। डेरैनौ आया।
तद ही डेरैथैं चढचा। चुख ना ठहराया॥९॥
हिक धापही अलिफखां। परबत पर धाया।
गहर न किता पंथ विच। वहला चलि आया॥
तद थररराये भूमिया। यदि यों सुंणि पाया।
जगतैसू चगता खिझ्झया। चहुवाण पठाया॥१०॥
खा चड़िया नगारची। नीसांण बजावै।
जेही भादौंदी घटा। घणहर घररावै॥
झूझ करणनौ अलिफखा। आनंदसू धावै।
जाणौ नौसहु चौपनाल। व्याहंणनौ आवै॥११॥
पैठा आइ पहाड़मै। दमांमे बज्जे।
सोर होवा सैंसार विच। परबत मिलि गज्जे॥
नाहर देखे गउ ज्यौ। राजे हंभ भज्जे।
जीव वॅचाया रज तजी। अपजस नॉ लज्जे॥१२॥
अग्गे अग्गे भूमियॉ। पछै दीवाण।
मिरग डार ज्यौ भज्जदे। हढै उदयाणं।
निद्द भूख त्रिसनां मिटी। छुट्टी सुखबाणं।
गिरवर गिरवर पंछ ज्यौ। वै लेह उडाँणं॥१३॥

# अवशिष्ट टिप्पण

विक्रमाजीत द्वारा कांगड़ाकी विजय—

सूरजमल पर विक्रमाजीतके आक्रमण और कांगडाकी विजयका शाहजहांके मुन्शी जलालातिवा द्वारा रचित शश फतह कांगडामें अच्छा वर्णन है। इससे पहाडी प्रान्तके भूगोल और तत्सामयिक राजनैतिक परिस्थिति पर पाठकोंको कुछ अधिक प्रकाश मिलेगा। अतः इसका सार यहां प्रस्तुत करते हैं :—

बादशाहने सूरजमलके विद्रोहके विषयमें सुनते ही उसे दबानेके लिये शाहजहांको नियुक्त किया और उसे कांगडा जीतनेकी भी आज्ञा दी। सूरजमलने पंजाबके कई परगनोंमें लूटमार मचा रखी थी। शाहजहांने विक्रमाजीतको सेनाका नायक बनाया, और बादशाह जहांगीरके १२वें वर्षके शहीरयार महीनेमें ( १ शाबान. हिज्री सन १०२७ ) उसे गुजरातसे एक बडी फौजके साथ रवाना किया। सूरजमल यह सुनते ही पठानकोटकी तरफ भागा और मऊके दुर्गमें जा कर ठहरा। मऊ चारों तरफसे पहडों और जंगलोंमे घिरा हुआ है, देशके बहुत विशाल और मजबूत दुर्गोंमें उसकी गिनती है। राजा विक्रमाजीतने शीघ्र दुर्गको घेर लिया। सूरजमलने सामना किया, किन्तु पराजित हुआ। उसके ७०० व्यक्ति, मर्द और औरत मारे गये। स्वयं सूरजमल राजबसुके बनाये हुए नूरपुर नामके किलेमें कुछ साथियों सहित भाग गया। विक्रमाजीतने यहाँ उसका पीछा किया, और सूरजमलने चम्बांके राज्यमें घुस कर तारागढके किलेमें आश्रय लिया। चार दिनके घेरेके बाद विक्रमाजीतने यह किला भी हस्तगत किया। यहां उसकी फौजके बहुतसे आदमी मारे गये। सूरजमल फिर भागा और उसने चम्बाके राजाके यहाँ शरण ग्रहण की।

विक्रमाजीतने तारागढकी विजयके बाद हारा, पहाडी, ठठा, पकरोटा, सूर और जावालीके किले जीते। इसी बीचमे सूरजमलके भाई माधोसिंहने कुछ उपद्रव किया। विक्रमाजीतने नूरपुर और कांगडेके बीचके कोटिला दुर्गमें उसका मुकाबला किया। भयंकर रक्त-पातके बाद शाही सेना किला जीतनेमें समर्थ हुई। कुछ ही दिनोमें विक्रमाजीतने सब पहाडी प्रदेश पर अधिकार कर लिया। शत्रुके थाने उठा कर उसने शाही थाने बिठाये और शाही नौकरोंको अनेक जागीरें दीं। सूरजमलका चम्बाके राजाके दुर्गमें देहान्त हो गया। चम्बाके राजाने उसकी तमाम सम्पत्ति, जिसमें चौदह बडे हाथी और २०० अरबी और तुर्की घोड़े शामिल थे, विक्रमाजीतको सौंप कर बादशाहसे क्षमा प्राप्त की।

इसके बाद विक्रमाजीतने कांगड़े पर घेरा डाला। अन्तमे शाही सिपाहियोने एक जगह दुर्गकी दीवार तोड डाली। भयंकर लडाई हुई। शाही तोपखानेने शत्रुको भून डाला। शत्रु भाग निकले। राजा विक्रमाजीतने कांगडेमे घुसकर विश्वस्त अफसरोको नियुक्त किया और जिन शूरोंने इस युद्धमें वीरता दिखाई थी उनके मनसब बढाये। इससे पूर्व कांगडे पर कोई विजय प्राप्त न कर सका था। ( इलियट और डाउसन, भाग ६, पृष्ठ ५१८–५२१ )।